# भूमिका।



पाठक महाशयो! जिस सर्वमान्य वेदचक्षु ज्योतिषशास्त्रके द्वारा मनुष्योंका भूत, भविष्य, वर्त्तमान शुभाशुभ फलज्ञान, जन्मपत्र द्वारा होता है, उसी जन्मपत्रके गणितके प्राचीन तथा अर्वाचीन अनेक ग्रन्थ प्रस्तुत हैं परन्तु विशेष परिश्रम व परिज्ञान विना उन ग्रन्थोंसे सर्व साधारण तथा विशेषकर बालकोंसे भलीभांति सुगमतापूर्वक गणित नहीं हो सकता, यही सोचकर मेरे परमपूज्यपाद पिताजी श्री श्री ६ श्रीदैवज्ञवर्य्य, श्रीमहादेवजी महाराजने अनेक प्राचीन ग्रन्थोंका सारांश लेके थोड़े ही परिश्रमसे भलीभांति जन्मपत्रका गणित बनानेके योग्य हो जाय ऐसा यह "पत्रीमार्गप्रदीपिका" नामक छोटासा ग्रन्थ निर्माण कर अपने द्रव्यसे मुद्रित कराकर विना मूल्य विद्वज्जनोंकी सेवामें समर्पण किया था किंतु ईश्वरकी कृपासे थोड़े ही दिनोंमें इसका इतना आदर जनसमुदायमें हुआ कि कई यन्त्राधीश उपयोगी समझ छापनेके लिये आग्रह करने लगे परंतु मेरे पूज्यपाद पिताजीने श्रीमान् खेमराजजी सेठसे अधिक स्नेह होनेके कारण उन्हींको छापनेका स्वत्व दिया, जिसकी आजतक कई आवृत्तियां छप चुकी हैं सो पाठकोंको विदित ही है. इस ग्रंथकी भाषाटीका करने बाबत मेरे कई मित्रोंका कितने ही दिनोंसे इस प्रकारका आग्रह था कि यदि ऐसे उपयोगी ग्रन्थकी पूर्ण रीतिसे भाषाटीका बनायी जाकर इसमें अन्यान्य आवश्यक विषयोंका समावेश भी किया जाय तो यह ग्रंथ बालकोंको विशेष उपयोगी होगा, ऐसी २ कई प्रकारकी उत्तम उत्तेजनाओंसे उत्तेजित हो आज मैं ( अल्पज्ञ ) इसीकी सरल हिन्दीभाषाटीका तथा उदाहरण तथा आवश्यक आवश्यक स्थानोंकी टिप्पणी, और भी जिन जो उपयोगी विशेष कोष्ठकोंकी इसमें आवश्यकता थी उनका भी समावेश करके आप लोगोंके दृष्टिगोचर करानेको उद्यत हुआ हूं। सो, इसमें कहीं दृष्टिदोषसे वा लेख प्रमादसे किसी प्रकारकी त्रुटि रही हो तो विद्वज्जन कृपादृष्टिसे सुधारके अशुद्धियोंमें हास्य न करते शुद्धार्थसे संतुष्ट हो मेरे परिश्रमको सफल करेंगे यही सविनय निवेदन है।

इस ग्रन्थका समग्र **अधिकार** मैं प्रसन्नतापूर्वक श्रीमान् मान्यवर सेठ **श्रीकृष्णदासात्मज-खेमराजजी "श्रीवेङ्कटेश्वर"** स्टीम् प्रेसाध्यक्षको देता हूं कि जिन्होंने इस ग्रन्थको परम प्रसन्नतासे सुन्दर छापनेका आग्रह दिखाके मेरा उत्साह बढ़ानेकी उदारता दिखायी, इसका मैं उन्हें धन्यवाद भी देता हूं।

भवदीय--

**ज्यौ० श्रीनिवास महादेवजी शर्मा**

रतलाम.

श्रीगणेशाय नमः ।

# अथ पत्रीमार्गप्रदीपिका ।

सोदाहरणभाषाटीकासहिता ।



अथ मंगलाचरणम्.

नत्वा श्रीशिवशारदागणपतिब्रह्मार्कमुख्यग्रहान्
पत्रीमार्गप्रदीपिकां स्फुटतरां कुर्वे महादेववित् ।
यत्पक्षे हि घटन्ति शुद्धखचराः कार्यास्तु तत्पक्षकाः
स्वळंयक्षोदययोः खरामविहतौ प्राताः पलादिध्रुवाः ॥ १ ॥

नत्वा श्रीगुरुपत्कजं गजमुखं साम्बं शिवं चाच्युतं
पत्रीमार्गप्रदीपिकासुविवृतिं कुर्वे सतां प्रीतये ।
पाराशर्य्यकुलाभिजातगणकोऽहं श्रीनिवासाभिधो
विद्वन्मण्डितरत्नपूर्वसतिकृच्छ्रीपाठकोपाह्वयः ॥ १ ॥

निर्विघ्नतासे ग्रन्थ समाप्त होनेके अर्थ ग्रंथकर्त्ता प्रथम गुरु गणेशादिदेवोंको नमस्काररूप मंगलाचरण शार्दूलविक्रीडितवृत्तके पूर्वार्द्धसे करके ग्रन्थारम्भ करते हैं–

श्रीशिवजीको, सरस्वतीजीको, गणपतिजीको, ब्रह्माजी और सूर्यको आदि ले नवग्रहोंको नमस्कार करके महादेव ज्योतिर्वित् अत्यंत सरल पत्रीमार्गप्रदीपिका ( जन्मपत्रीके मार्गको प्रकाशित करनेकी प्रदीपिका ) नाम ग्रन्थको करता है, आर्यब्रह्मसौरादिपक्षोंमेंसे अपने देशमें जिस पक्षके स्पष्ट ग्रह वेध करनेसे दृक्-तुल्य होते हों उसी पक्षके स्पष्ट ग्रह करना, स्वदेशोदय और लंकोदयोंके ३०

१ भाषाकार विघ्नविच्छेदार्थ मंगलाचरणरूप गुरु गणपतिको प्रणामपूर्वक भाषारचनाका प्रयोजन तथा अपना गोत्र और निवासस्थान कहता है–

श्री ( शोभायुक्त ) निजगुरु ( महादेवजी ) के चरणकमल और गजमुख ( गणपति ) पार्वतीसहित शङ्कर और लक्ष्मीसहित विष्णुभगवान्को नमस्कार करके पराशरकुलमें उत्पन्न हुआ (पराशरगोत्र) पाठक ऐसे उपनामसे प्रसिद्ध विद्वन्मंडलीकरके सुशोभित रत्नपुर ( रतलामशहर ) में निवास करनेवाला मैं श्रीनिवासगणक ( ज्योतिर्विद् ) सज्जनोंके प्रसन्न होनेके अर्थ पत्रीमार्गप्रदीपिका ग्रंथकी भाषाटीका करता हूँ ॥ १ ॥

२ गणेशदैवज्ञः–"लंकोदया विघटिका गजमानि गोङ्कदस्रास्त्रिपक्षदहनाः क्रमगोत्क्रमस्थाः । हीनान्विताश्चरदलैः क्रमगोत्क्रमस्थैर्मेषादितो घटत उत्क्रमतस्त्विमे स्युः" ॥ १ ॥

तीसका भाग देना, लब्ध आवे वह पलादिक ध्रुव जानना ( स्वदेशोदयको ३० तीसका भाग देनेसे स्वदेशोदयका पलादि ध्रुव और लंकोदयको ३० का भाग देनेसे लंकोदयका पलादि ध्रुव हो )

उदाहरण ।

| | लंकोदयाः | | | रतलामके चरखंडाः | रत्नपुरस्वदेशोदयाः | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रमसे | मे. | २७८ | मी. | ५१ | मे. | २२७ | मी. | उत्क्रमसे |
| | वृ. | २९९ | कुं. | ४१ | वृ. | २५८ | कुं. | |
| | मि. | ३२३ | म. | १७ | मि. | ३०६ | म. | |
| | क. | ३२३ | ध. | १७ | क. | ३४० | ध. | |
| | सिं. | २९९ | वृ. | ४१ | सिं. | ३४० | वृ. | |
| | क. | २७८ | तु. | ५१ | क. | ३२९ | तु. | |

रतलामशहरके मेषराशिके स्वदेशोदयपल २२७ के ३० तीसका भाग दिया लब्ध ७ । ३४ आया यह मेष राशिका स्वदेशोदयका पलादि ध्रुव हुआ

इसी प्रकार मेषराशिके लंकोदयपल २७८ के ३० तीसका भाग दिया, लब्ध९।१६ आये, यह मेषराशिका लंकोदयका पलादिक ध्रुव हुआ, इसीतरह स्वदेशोदय और लंकोदयकी बारह ही राशियोंके पलादिक ध्रुव जानना ॥ १ ॥

| मे०<br>० | वृ.<br>१ | मि.<br>२ | क.<br>३ | सिं.<br>४ | क.<br>५ | तु.<br>६ | वृ.<br>७ | ध.<br>८ | म.<br>९ | कुं.<br>१० | मी.<br>११ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७<br>३४ | ८<br>३६ | १०<br>१२ | ११<br>२० | ११<br>२० | १०<br>५८ | १०<br>५८ | ११<br>२० | ११<br>२० | १०<br>१२ | ८<br>३६ | ७<br>३४ | स्वदेशोदय<br>पलादिध्रुव |
| ९<br>१६ | ९<br>५८ | १०<br>४६ | १०<br>४६ | ९<br>५८ | ९<br>१६ | ९<br>१६ | ९<br>५८ | १०<br>४६ | १०<br>४६ | ९<br>५८ | ९<br>१६ | लंकोदय<br>पलादिध्रुव |

अथ लग्नदशमपत्रसाधनमाह-

**स्थापयेत्खं क्रियारंभे ततः स्वध्रुवकान्वितम् ।**
**निरयनं भवेत्पत्रं लग्नस्य दशमस्य च ॥ २ ॥**

अब लग्नपत्र दशमपत्र बनानेकी रीति कहते हैं—मेषराशिके आरंभमें ( मेषराशिके ० शून्य अंशके नीचे ) तीन शून्य लिखना, अनंतर स्वदेशोदय और लंकोदयकी मेष, वृषभ, मिथुन, कर्क, आदिक राशियोंके पलादिक ध्रुव क्रमसे युक्त करना सो निरयनलग्नपत्र दशमपत्र हो ( स्वदेशोदयकी मेषादिक राशियोंके पलादिक ध्रुव युक्त करनेसे लग्नपत्र और लंकोदयकी मेषादिक राशियोंके पलादिक ध्रुव युक्त करनेसे दशमपत्र होता है ) ॥ २ ॥

उदाहरण ।

नीचे लिखे हुए चक्रमें मेषराशीके आरंभमें तीन शून्य लिखके रत्नपुर ( रत-

लाम ) के स्वदेशोदयका मेषादिक राशियोंका पलादिक ध्रुव क्रमसे युक्त किया इसलिये यह रतलामका लग्नपत्र हुआ, इसी प्रकार जिस ग्रामका लग्नपत्र करना हो उस ग्रामके स्वदेशोदयके पलादि ध्रुवके युक्त करनेसे उस ग्रामका लग्नपत्र हो जायगा और लंकोदयका पलादिक ध्रुव युक्त करनेसे सर्वदेशका दशमपत्र हुआ।

इयं रत्नपुरे लग्नपत्रंनिरयनपलभा ५।८ चरखंडा ५१।४१।१७

| रा. | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ० |
| | ० | ७ | १५ | २२ | ३० | ३७ | ४५ | ५२ | ० | ८ | १५ | २३ | ३० | ३८ | ४५ | ५३ | १ | ८ | १६ | २३ | ३१ | ३८ | ४६ | ५४ | १ | ९ | १६ | २४ | ३१ | ३९ | ० |
| | ० | ३४ | ८ | ४२ | १६ | ५० | २४ | २८ | ३२ | ६ | ४० | १४ | ४८ | २२ | ५६ | ३० | ४ | ३८ | १२ | ४६ | २० | ५४ | २८ | २ | ३६ | १० | ४४ | १८ | ५२ | २६ | ३४ |
| वृ. १ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ० |
| | २७ | ५५ | ४ | १२ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५५ | ४ | १३ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५६ | ४ | १३ | २१ | ३० | ३९ | ४७ | ५६ | ४ | १३ | २२ | ३० | ३९ | ४७ | ५६ | ८ |
| | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ३६ |
| मि. २ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १३ | ० |
| | ५ | १५ | २५ | ३५ | ४५ | ५६ | ६ | १६ | २६ | ३६ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३८ | ४८ | ५८ | ८ | १८ | २९ | ३९ | ४९ | ५९ | २ | २० | ३० | ४० | ५० | ० | १० |
| | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | १२ |
| क. ३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १४ | १४ | १४ | १४ | १४ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १७ | १७ | १७ | १७ | १७ | १८ | १८ | १८ | १८ | ० |
| | ११ | २२ | ३३ | ४४ | ५६ | ७ | १९ | ३० | ४१ | ५३ | ४ | १५ | २७ | ३८ | ४९ | १ | १२ | २३ | ३५ | ४६ | ५७ | ९ | २० | ३१ | ४३ | ५४ | ५ | १७ | २८ | ३९ | ११ |
| | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| सिं. ४ | १८ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | २० | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २४ | २४ | ० |
| | ० | २ | १३ | २५ | ३६ | ४७ | ५९ | १० | २१ | ३३ | ४४ | ५५ | ७ | १८ | २९ | ४१ | ५२ | ३ | १५ | २६ | ३७ | ४९ | ० | ११ | २३ | ३४ | ४५ | ५७ | ८ | १९ | ११ |
| | ५१ | २० | ४० | ० | ० | ० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | ३० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| क. ५ | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | ० |
| | ३१ | ४२ | ५३ | ३ | १४ | २५ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३१ | ४२ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३७ | ४८ | ५९ | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५४ | ५ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | १० |
| | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | ३९ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ५८ |
| तु. ६ | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ० |
| | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५४ | ५ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | ११ | २२ | ३३ | ४४ | ५५ | ६ | १७ | २८ | ३९ | ५० | १ | १२ | २३ | ३४ | ४५ | ५६ | ७ | १८ | १० |
| | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | १ | ५८ |
| वृ. ७ | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ० |
| | २९ | ४० | ५१ | ३ | १४ | २५ | ३७ | ४८ | ५९ | ११ | २२ | ३३ | ४५ | ५६ | ७ | १९ | ३० | ४१ | ५३ | ४ | १५ | २७ | ३८ | ४९ | १ | १२ | २३ | ३५ | ४६ | ५७ | ११ |
| | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | १० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| ध. ८ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ० |
| | ९ | २० | ३१ | ४३ | ५४ | ५ | १७ | २८ | ३९ | ५१ | २ | १३ | २५ | ३६ | ४७ | ५९ | १० | २१ | ३३ | ४४ | ५५ | ७ | १८ | २९ | ४१ | ५२ | ३ | १५ | २६ | ३७ | ११ |
| | ० | २० | ४० | ० | ० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | २० |
| म. ९ | ४६ | ४६ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ० |
| | ४९ | ५९ | ९ | १९ | २९ | ४० | ५० | ० | १० | २० | ३१ | ४१ | ५१ | १ | ११ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १३ | २३ | ३३ | ४३ | ५३ | ४ | १४ | २४ | ३४ | ४४ | १० |
| | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | १२ |
| कुं. १० | ५१ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ० |
| | ५५ | ३ | १२ | २० | २९ | ३८ | ४६ | ५५ | २ | १२ | २१ | २८ | ३८ | ४६ | ५५ | ४ | १२ | २१ | २९ | ३८ | ४७ | ५५ | ४ | १२ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५५ | ४ | ८ |
| | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ३६ |
| मी. ११ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ० |
| | १३ | २० | २८ | ३५ | ४३ | ५० | ५८ | ५ | १३ | २१ | २८ | ३६ | ४३ | ५१ | ५८ | ६ | १४ | २१ | २९ | ३६ | ४४ | ५१ | ५९ | ७ | १४ | २२ | २९ | ३० | ४४ | ५२ | ७ |
| | ० | ३४ | ८ | ४२ | १६ | ५० | २४ | ५८ | ३२ | ६ | ४० | १४ | ४८ | २२ | ५६ | ३० | ४ | ३८ | १२ | ४६ | २० | ५४ | २८ | २ | ३६ | १० | ४४ | १८ | ५२ | २६ | ३४ |

अब लग्न दशमसाधन कहते हैं-जिसमें प्रथम दशमका इष्टसाधन कहते हैं। सूर्योदयसे-घट्यादिक इष्टमेंसे दिनार्द्ध हीन करना ( निकालना ) शेष बचे वह दशमभावका इष्ट हो। दशमभाव और लग्नमें छः राशि युक्त करनेसे सुखभाव और सप्तमभाव होते हैं ( दशमभावमें छः राशि युक्त करनेसे चतुर्थभाव और लग्नमें छः राशि युक्त करनेसे सप्तमभाव हो ) ॥ ३ ॥

भांशजौ सायनार्कस्य खाङ्कांकौ स्वेष्टयुक्कृतौ।
कलाद्यास्तद्ध्रुवघ्नाः स्युर्विपलाद्यास्तु संयुताः ॥४॥
तदल्पकोष्ठजौ भांशौ ग्राह्यौ लिप्तादिका वियत्।
अल्पेष्टविवरात्पार्श्वान्तराप्तांशादिसंयुतौ ॥ ५ ॥
अयनांशादिवियुताल्लग्नं मध्यं स्फुटं भवेत्।

सायनसूर्यकी राशिअंशके समान दशमपत्र और लग्नपत्रके कोष्ठकमें अपना अपना घट्यादिक इष्ट युक्त करना ( दशमपत्रके कोष्ठकमें दशमका इष्ट लग्नपत्रके कोष्ठकमें जन्मसमयका इष्ट मिलाना ) तदनन्तर सूर्यकी कलाविकलाको सायन सूर्यकी राशिके ध्रुवसे गुणा करना,गुणन करके आये हुए अंकोंको इष्टयुक्त किये हुए कोष्ठकके विपलमें युक्त करना ॥ ४ ॥ उस इष्टयुक्त किये हुए कोष्ठकसे अल्प ( न्यून ) कोष्ठक जिस राशिअंशमें हो वह राशि-अंश लेना, उसके नीचे कला विकला शून्य शून्य लिखना, तदनंतर इष्टयुक्त कोष्ठक और अल्पकोष्ठकका अंतर करना, शेष अंतरमें अल्पकोष्ठक और उसके आगेके ( ऐष्य ) कोष्ठकके अंतरका भाग देना, लब्ध आवे वह अंश जानना शेष बचे उनको साठ गुणा करना फिर अंतरका भाग देना, लब्ध कला आवे फिर शेषको ६० साठगुणा करके अंतरका भाग देना, लब्ध विकला आवे, ऐसे आये हुए अंशादि तीन फलोंको इष्टयुक्त कोष्ठकसे अल्पकोष्ठकके आये हुए राशि अंशादिकमें युक्त करना ॥ ५ ॥ अयनांश[1] हीन करना सो लग्न और दशमभाव स्पष्ट हो ॥

उदाहरण।

श्रीगणेशाय नमः ॥ स्वस्ति श्रीसंवत् १९२८ शके १७९३ प्रवर्तमाने अमांत-माघकृष्ण,पूर्णिमांत-फाल्गुनकृष्ण३तृतीयायां भौमवासरे घ. २५।४९

---

१ शकमेंसे ४४४ चारसे चुम्मालीस हीन करनेसे अयनांश होते हैं। अयनांशोंको स्पष्टसूर्यमें मिलानेसे सायन सूर्य होता है।

परं ४ चतुर्थ्यां हस्तनक्षत्रे घ. २९। ९ परं चित्रानक्षत्रे गण्डयोगे, घ. ४४।५ बालवकरणे एवं पञ्चाङ्गशुद्धावत्र दिवसे श्रीमन्मार्तण्डमण्डलार्द्धोदयादिष्टघटी ५६ पल ४८ विपल १८ स्पष्टार्क १०। १६।५३।३९ लग्न ९।२३ समये ज्यो० श्रीनिवासशर्मणो जन्मसमयः । दिनमानम् २८।५।० अयनांशाः २२।२९।०

अथ जन्माङ्गम्.

शु ११ बु
श ९
१२ मं
गु १०
८ के
१
७
रा २
सू ४
९। चं
३
५

रतलाममें तथा रतलामके समीपके ग्रामोंमें सौर पक्षके स्पष्टग्रह ग्रहवेधसे दृक्तुल्य मिलते हैं इसवास्ते सौर पक्षके स्पष्टग्रह ग्रहलाघवाख्य करणग्रंथसे किये ग्रंथगताब्दाः ३५१ चक्र ३१ अधिकमास ६ मासगण १३६ ऊनाह ६४ अहर्गण ४०३९.

| ग्रहलाघवाः खेटाः | | | | | | | | | अथ सौराः खेटाः | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सू. | चं. | मं. | रा. | मं. | बु. | शु. | गु. | श. | सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
| १० | ६ | २ | १ | ११ | ११ | १ | ९ | ८ | १० | ५ | ११ | १० | ३ | ९ | ८ | १ | ७ |
| १५ | ३ | २२ | २५ | १२ | २३ | २ | ६ | २३ | १६ | २९ | ६ | १० | ० | १२ | २४ | २५ | २५ |
| ३ | ५९ | ८ | ४० | ३९ | ३१ | ४० | २ | ३४ | ५३ | १९ | १४ | ४४ | ४३ | २६ | ४८ | ४० | ४० |
| २१ | ४३ | ४० | ३१ | ४८ | ९ | १ | ४१ | ४६ | ३९ | ४९ | ५४ | १८ | १ | ८ | २३ | ३१ | ३१ |
| ५५ | ७४८ | ६ | ३ | २९ | १७६ | ४ | ३५ | १ | ६० | ८०५ | ४८ | १०८ | २४ | ७४ | ५ | ३४ | ३४ |
| ५८ | २३ | १९ | ० | ३४ | २७ | ८८ | १ | ५३ | १९ | १७ | २६ | ४४ | २६ | ८ | २० | ११ | ११ |

## लग्नसाधनका उदाहरण ।

स्पष्टसूर्य १०।१६।५३।३९ में अयनांश २२।२९।० युक्त किया ११। ९।२२।३९ यह सायनसूर्य हुआ,इसकी राशि ११ अंश ९ के समानलग्नपत्रका कोष्ठक ५७।२१।६ में जन्मसमयका घट्यादिक इष्ट ५६।४८।१८ युक्त किया ५४।९।२४ हुए इसकी विपलके २४ अंकमें सूर्यकी कला विकला २२।३९ को सायनसूर्यकी ११ राशिके ध्रुव ७।३४ से गुणन करके आये हुए १७१ अंक युक्त किये ५४।९।१९५ हुए विपल ६०साठसे अधिक हैं इसलिये साठका भाग दिया लब्ध ३ आये ये ऊपरकी पलके अंक ९ में युक्त किये ५४ । १२। १५। यह इष्टकोष्ठक हुआ ॥ इससे अल्पकोष्ठक लग्नपत्रमें ५४।४।० दश(१०) राशि १५ अंशके कोष्ठकमें मिलता है इसवास्ते १० राशि १५ अंश लिये इसके नीचे कलाविकला ०।० शून्य शून्य लिखनेसे १०।१५। ०।० हुए तदनंतर अल्पकोष्ठक ५४।४।० और इष्टयुक्त कोष्ठक ५४।१२।१५ के अंतर किया ०।८।१५ शेष बचे इसमें अल्पकोष्ठक ५४।४।० और इसके आगेका ( ऐष्य )

कोष्ठक ५४।१२।३६को अंतर ०।८।३६ का भाग दिया परंतु भाज्य ८।१५ भाजक ८।३६ हैं इसलिये इनको सवर्णित करके भाग दिया भाज्य पिंड४९५ भाजकपिंड ५१६ हुए भाज्यपिंड ४९५ में भाजकपिंड ५१६ का भाग दिया लब्ध ०अंश आया शेष ४९५ को ६० साठगुणा किये २९७०० हुए इनमें भाजक ५१६ का भाग दिया लब्ध५७कला आयी शेष२८८ बचे इनको ६० साठ गुणे किये १७२८० हुए इनमें भाजक ५१६ का भाग दिया लब्ध ३५ विकला आयी ऐसे अंशादिक फल तीन ०।५७।३५ आये इनको १०।१५।०।० में युक्त किये १०।१५।५७।३५ हुए इसमेंसे अयनांश २२।२९।० हीन किये शेष९।२३।२८।३५ बचे यह स्पष्टलग्न हुआ इसमेंसे६छःराशि मिलानेसे३।२३। २८।३५ सप्तमभाव हुआ इसीप्रकार १० दशम भावका साधन किया. उसका उदाहरण भी नीचे लिखा है—प्रथम दशमभावके इष्टका उदाहरण—सूर्योदयसे घट्यादिक इष्ट ५६।४८।१८ दिनार्ध १४।२५।० दिनार्धको सूर्योदयसे इष्टमेंसे हीन किया शेष ४२।२३।१८ बचे, यह दशमका इष्ट आया—तदनंतर सायनसूर्य ११।९।२२।३९ की राशि ११ अंश ९ के समान दशमपत्रका कोष्ठक ५६।४५।२४ में दशमका इष्ट ४२।२३।१८ युक्त किया ३९।८।४२ हुए इसकी विपलके अंक ४२ में सूर्यकी कला २२ विकला ३९ को सूर्यको राशि ११ के ध्रुव ९।१६ से गुणन करके आये हुए २०९ अंकको युक्त किये ३९।८।२५१ विपलमें ६० का भाग दिया लब्ध ४ को पलके अंक ८ में मिलाये ३९।१२।११ यह इष्टयुक्त कोष्ठक हुआ इससे अल्पकोष्ठक ३९।७।६ राशि ७ अंश २७ के कोष्ठकमें मिलते हैं इसलिये७राशि २७ अंश लिये, नीचे कला० विकला० शून्य लिखी ७।२७।०।० हुए—तदनंतर अल्पकोष्ठक ३९। ७।६ और इष्ट कोष्ठक ३९।१२।११ का अंतर किया ०।५।५ शेष बचे इनसे अल्पकोष्ठक ३९।७।६ और इसके आगेका ( ऐष्य ) कोष्ठक ३९।१७।४ के अंतर ९।५८ का भाग दिया परंतु भाज्य भाजक दोनो पलादिक अंकके हैं इसलिये भाज्य भाजकको सवर्णित करके भाज्यपिंड ३०५ में भाजक ५९८ का भाग दिया लब्ध० अंश आया शेष ३०५ को ६० साठ गुणा किया १८३०० हुए इनमें भाजकपिंड ५९८ का भाग दिया लब्ध ३० कला आयी

शेष ३६० बचे इनको ६० साठ गुणे किये २१६०० हुए इनमें भाजक ५९८ का भाग दिया लब्ध ३६ विकला आयी ऐसे अंशादिक फल ०।३०।३६ आये इनको ७।२७।०।० में मिलाये ७।२७।३०।३६ हुए इसमेंसे अयनांश २२।२९।० घटाये ७।५।१।३६ शेष बचे, यह दशमभाव स्पष्ट हुआ इसकी राशिमें ६ छः राशि युक्त करनेसे १।५।१।३६ चतुर्थभाव हुआ ॥

अथ भावसंधितचक्रसाधनमाह—

लग्नं तुर्यात्सप्तमात्तुर्यभावं शोध्यं राशिः पञ्चभिस्ताडितोऽशाः ।
अंशाद्याश्चेद्दिग्घताः स्युः कलाद्या लग्ने तुर्ये पञ्चवारं प्रदद्यात् ॥६॥
तन्वाद्याः संधिसहिता भावाः षट्षड्युताः परे ।
यदंत्यारंभयोः संध्योरन्तस्थस्तद्गतो ग्रहः ॥ ७ ॥

अब भावसंधि और चालितचक्रका साधन कहते हैं—लग्नको चतुर्थ भावमेंसे चतुर्थ भावको सप्तमभावमेंसे शोधना ( हीन करना ) शेष राशिको ५ पांच गुणी करना अंश होवें और जो अंश कला विकलाको दशगुणा करे सो कलादिक हो, ऐसे अंशादिकको लग्नमें और चतुर्थभावमें (चतुर्थभावमेंसे लग्नको हीन किया हो तो लग्नमें, सप्तमभावमेंसे चतुर्थभाव हीन किया हो तो चतुर्थभावमें) पांचवार युक्त करना ॥ ६ ॥ सो लग्नको आदि ले संधिसहित ६ छः भाव हों। इन ६ छः भावोंमें छः छः राशि युक्त करनेसे शेष छः भाव हों॥ जिस भावकी अंत्य ( आगेकी ) और आरंभ ( पीछेकी ) संधियोंके मध्यमें ( बीचमें ) ग्रह हों वे उसी भावमें स्थित जानना । अर्थात् ग्रह जिस भावमें स्थित हो उस भावकी आरंभ ( पीछेकी ) संधिसे न्यून हो तो गतभावमें स्थित हो और अंत्य ( आगेकी ) संधिसे अधिक हो तो आगेके भावमें स्थित होगा ॥ यदि इन दोनों संधियोंके बीचमें हो ( आरंभसंधिसे अधिक और विरामसंधिसे न्यून हो ) तो उसी भावमें ग्रह स्थित जानना ॥ ७ ॥

उदाहरण ।

लग्न ९ । २३ । २८ । ३५ को चतुर्थभाव १ । ५ । १ । ३६ मेंसे हीन किया शेष ३ । ११ । ३३ । १ बचे इसकी राशिके अंक ३ को ५ गुणे करनेसे १५ हुए ये अंश हुए । अंशादिक ११।३३।१ को दशगुणे किये ११०।३३०।१० ये कला विकला प्रतिविकलादिक हुए परंतु ये कला-

दिक ६० साठसे अधिक हैं इसलिये साठका भाग विकला ३३० में दिया शेष ३० विकला रही, लब्ध ५ कलाके ११० अंकमें युक्त किया ११५ कला हुई इसमें भाग ६० साठका दिया शेष ५५ कला रही लब्ध १ अंश १५ में युक्त किया अंश १६ हुए इस प्रकार राशिको ५ गुणी अंशादिकोंको १० दशगुणे करनेसे अंश १६ कला ५५ विकला ३० प्रतिविकला १० आयी इनको लग्न ९ । २३ । २८ । ३५ में युक्त किये १० । १० । २४ । ५ । १० ये दूसरे भावकी आरंभसंधि हुई इसमें फिर १६ । ५५ ।३० । १० अंशादिक युक्त किये १० । २७ । १९ । ३५ । २० यह धनभाव हुआ धनभावमें अंशादिक १६ । ५५ । ३० । १० युक्त किये ११ । १४ । १५ । ५ । ३० यह तृतीयभावकी आरंभसंधि हुई. इसमें अंशादिक १६ । ५५ । ३० । १० मिलाये ० । १ । १० । ३५ । ४० यह तृतीयभाव हुआ. तृतीय भावमें १६ । ५५ । ३० । १० युक्त किये ० । १८ । ६ । ५ । ५० यह चतुर्थ भावकी आरंभसंधि हुई. इसमें अंशादिक १६ । ५५ । ३० । १० मिलाये १ । ५ । १ । ३६ । ० यह चतुर्थभाव हुआ—इसी प्रकार चतुर्थ भाव १।५।१। ३६ को सप्तमभाव ३ । २३।२८।३५ मेंसे हीन किया २ ।१८।२६।५९ शेष बचे.इसको राशि २ को ५ पांचगुणी और अंशादिक १८।२६।५९। को १० दशगुणे करनेसे १३ । ४ । २९ ।५० अंशादिक हुए. इनको चतुर्थ भावमें पांच बार युक्त किये सो चतुर्थको आदि ले सप्तमभावपर्यंत संधिसहित भाव हुए, ऐसे लग्नादिक संधिसहित ६ छः भाव हुए, इन संधिसहित ६ छही भावोंकी राशिमें छः छः राशि युक्त करनेसे शेष सप्तमभावको आदिले संधिसहित ६ भाव हुए—

| अथ ससंधयःद्वादशभावाः । | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सं | २ | सं | ३ | सं | ४ | सं | ५ | सं | ६ | सं | | |
| ९<br>२३<br>२८<br>३५ | १०<br>१०<br>२४<br>५ | १०<br>२७<br>१९<br>३५ | ११<br>१४<br>१५<br>५ | ०<br>१<br>१०<br>३५ | ०<br>१८<br>६<br>५ | १<br>५<br>१<br>३६ | १<br>१८<br>६<br>५ | २<br>१<br>१०<br>३५ | २<br>१४<br>१५<br>५ | २<br>२७<br>१९<br>३५ | ३<br>१०<br>२४<br>५ | | |
| ७ | सं | ८ | सं | ९ | सं | १० | सं | ११ | सं | १२ | सं | | |
| ३<br>२३<br>२८<br>३५ | ४<br>१०<br>२४<br>५ | ४<br>२७<br>१९<br>३५ | ५<br>१४<br>१५<br>५ | ६<br>१<br>१०<br>३५ | ६<br>१८<br>६<br>५ | ७<br>५<br>१<br>३५ | ७<br>१८<br>६<br>५ | ८<br>१<br>१०<br>३५ | ८<br>१४<br>१५<br>५ | ८<br>२७<br>१९<br>३५ | ९<br>१०<br>२४<br>५ | | |

जन्मकुंडलीमें सूर्य २ द्वितीयभावमें स्थित है, द्वितीयभावकी आरंभसंधि १० । १० से सूर्य १० । १६ अधिक है और द्वितीयभावकी विराम (आगेकी) संधि ११ । १४ से न्यून है इसलिये यह सूर्य अंत्य आरंभसंधिके बीचमें हुआ, इससे द्वितीय भावमें ही स्थित रहा. मंगल ११ । ६ यह तृतीयभावकी आरंभ-संधि ११ । १४से न्यून है इससे मंगल द्वितीयभावमें स्थित जानना; ऐसे ही गुरु ३ । ० है यह सप्तमभावकी आरंभसंधि ३ । ९ से अल्प है इसकारण ६ छठे भावमें स्थित हुआ, इसीप्रकार शेष सर्व ग्रह भावोद्भव (चलित)चक्रमें जानना ।

अथ चलितचक्रम् ।

२ ११ मं ३ | ९ श | १२ | बु १० | के ८ | १ | ७ | २ र | ४ | चं ६ | ३ गु | ५

अथ क्षय-चय-फल-विश्वानयनमाह-

भावतुल्ये ग्रहे रूपं संधितुल्ये तु निष्फलम् ।
भावसंध्यंतरेणाप्तं खेटसंध्यंतरं च यत् ॥ ८ ॥
भावान्न्यूनाधिके खेटे फलं वृद्धिक्षयाभिधम् ।
फलस्याग्र्यंशको विश्वा यद्वा विंशहतं फलम्[१] ॥

अब क्षय चय फल विश्वाआनयनकी रीति कहते हैं-भावके अंश कला विकलाके समान (बरोबर) ग्रह हो तो पूर्णफल होता है, उस ग्रहका (१ । ० । ० फल जानना) और संधिके अंश कला विकलाके तुल्य (बरोबर) ग्रहके हों तो निष्फल होता है (उस ग्रहका ० । ० । ० फल जानना) न्यूनाधिक हो तो भावसंधिके अंतरका भाग देना ग्रहसंधिके अंतरमें (ग्रह जिस भावमें स्थित हो उस भावसे न्यून हो तो उस भावकी आरंभसंधिसे ग्रह भावका अंतर करना और भावसे ग्रह अधिक हो तो विराम (आगेकी) संधिके साथ ग्रहभावका अंतर करना) जो फल लब्ध आवे वह ॥ ८ ॥ भावसे ग्रह न्यून हो तो वृद्धि (चय) और भावसे ग्रह अधिक हो तो क्षयसंज्ञक फल जानना, फलका तृतीयांश (फलके तीनका भाग देना) विश्वा जानना अथवा आये हुए फलको बीस गुणा करना सो विश्वा हो ॥ ९ ॥

उदाहरण ।

सूर्य १० । १६ । ५३ । ३२ यह द्वितीय भावसे न्यून है अतएव द्वितीय

१ धरणीधरः—" न्यूनसंधिग्रहाद्भावाच्छोध्यो भावाल्पके खगे ॥ तदग्रिमाच्च संशोध्यो ग्रहो भावस्तथाधिके ॥ " इति ॥

भावकी आरंभसंधि १० । १० । २४ । ५ से अंतर किया ० । ६।२९ । ३४ यह ग्रहसंध्यंतर हुआ, इसमें इसी आरंभसंधि १० । १० । २४ । ५ के साथ द्वितीयभाव १० । २७ १९ । ३४ का अंतर किया ० । १६ । ५५ । ३० यह भावसंध्यंतर हुआ इसका भाग दिया-भाज्य ग्रहसंध्यंतर, भाजक भावसंध्यंतर दोनों अंशादिक हैं इसलिये इनको सवर्णित किये भाज्यपिंड २३३७४ में भाजक पिंड ६०९३० का भाग दिया लब्ध० शेष २३३७४ को ६० साठ गुणे किये १४०२४४० हुये भाग ६०९३० का दिया लब्ध २३ कला आयी शेष १०५० बचे इनको ६० गुणित किया ६३००० हुए इनमें फिर भाजक भावसंध्यंतर ६०९३० का भाग दिया लब्ध१ विकला आयी ऐसे फल ३ तीन आये०।२३।१ ये भावसे ग्रह न्यून हैं अतएव चयसंज्ञक सूर्यके फल हुए इसी प्रकार चंद्रादि ग्रहोंके फल जानना- अब विश्वा-आनयन कहते हैं-सूर्यके फल २३ । १ को ३ तीनका भाग दिया लब्ध ७।४० ये विश्वा हुए अथवा फल २३।१ को२०बीसगुणा किया ४६०। २० साठ ६० का भाग दिया लब्ध ७ शेष ५० बचे ये विश्वा आये, इसी-प्रकार चंद्रादिकके विश्वा जानना.

अथ क्षयचयफलविश्वाचक्रम्.

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | ० | ० | २० | ० | ० | ० | फल. |
| २३ | ५३ | २८ | १ | ४८ | ६० | ४८ | ३४ | |
| १ | २७ | २२ | ११ | ४१ | २० | २३ | ४५ | |
| चय | क्षय | चय | चय | क्षय | चय | चय | चय | क्षयचय. |
| ७ | १७ | ९ | ० | १६ | ३ | १६ | १२ | विश्वा. |
| ४० | ४७ | २७ | २३ | १३ | ६ | ७ | ३५ | |
| | ४० | २० | ४० | ४० | ४० | ४० | ० | |

अथ ग्रहाणामवस्थानयनमाह व्यङ्कटेशः ।

बालाद्यवस्थाः क्रमशो ग्रहाणामोजे समे तद्विपरीतमाहुः ।
बालः कुमारोऽथ युवा च वृद्धो मृतो लवानामृतुभिः क्रमेण॥ १० ॥

अब ग्रहोंकी अवस्था लानेकी रीति व्यंकटेश कहते हैं-ग्रहोंकी बालादिक अवस्था क्रमसे विषम (एकी)राशिमें छःछः अंशोंके क्रमसे बाल १ कुमार २

युवा ३ वृद्ध ४ मृत ५ कही है और सम ( बेकी ) राशिमें वह बालादि अवस्था विपरीतक्रमसे ( मृत १ वृद्ध २ युवा ३ कुमार ४ बाल ५ ) कही है ॥१०॥

| बालाद्यवस्थासारणीचक्रम्. | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६ | १२ | १८ | २४ | ३० | अंशः | | |
| बाल | कुमार | युवा | वृद्ध | मृत | विषम | राशी | |
| मृत | वृद्ध | युवा | कुमार | बाल | समरा. | राशी | |

उदाहरण ।

सूर्य १०।१६।५३।३९ यह विषमराशिका है और छः छः अंशके क्रमसे तीसरे विभागमें है अतएव तीसरी युवा अवस्थामें हुआ. इसी प्रकार शेष चंद्रादि ग्रहकी अवस्था जानना ॥

| अथ बालाद्यवस्थाचक्रम् | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. |
| युवा | बाल | वृद्ध | कुमार | मृत | युवा | मृत | बाल |

अथ दृष्टिसाधनमाह धरणीधरः ।

द्रष्टा विहीनदृश्यस्य क्रमादेकादिभे दृशः ।
भागार्द्धं तिथियुग्भागा भागार्द्धोनशराब्धयः ॥११॥
भोग्यभागाद्विनिघ्नांशाः क्रमात्षड्भाधिके ग्रहे ।
दिग्भ्यः शुद्धे लवार्द्धं च ज्ञेया लिप्तादिका दृशः ॥ १२ ॥

अब धरणीधर दृष्टिसाधन कहते हैं–द्रष्टा[1]ग्रहको हीन करना दृश्य[2] ग्रहमेंसे क्रमसे एकको आदि ले शेष राशियोंकी दृष्टि जानना॥ एक राशि शेष बचे तो राशि विना अंशोंको अर्द्ध (आधे) करना, यदि २ दो राशि शेष रहें तो राशि विना अंशोंमें १५ पंद्रह युक्त करना और तीन राशि शेष बचे तो अंशोंको अर्द्ध ( आधे ) करना और ४५ पैंतालीसमेंसे शोधना ॥ ११ ॥ चार ४ राशि शेष बचे तो भोग्यांश (राशि विना अंशोंको ३० तीसमेंसे हीन करना ) यदि ५ पांच राशि शेष बचे तो राशि विना अंशोंको द्विगुण करना और क्रमसे छः ६ सात ७ आठ ८ नव ९ राशि शेष बचे तो शेष राश्यादिकोंको १० दश राशिमेंसे शोधना–शेष बचे उसके अंश करके अर्ध ( आधे ) करना, जो आवे वह कलादिक दृष्टि जाननी ॥ १२ ॥

---

१ यस्य ग्रहस्य दृष्टिरानीयते असौ द्रष्टा–जिस ग्रहकी दृष्टि लाना हो वह द्रष्टा ।
२ यं ग्रहं प्रत्यानीयते असौ दृश्यः–जिस ग्रहपर दृष्टि लाना हो वह दृश्य होता है ।

अथ भौमस्य विशेषदृष्टिमाह–

पञ्चेन्दुयुक्ताः खलु सार्द्धभागा द्विभेऽगभे षष्टिकलास्तथैव ।
भागोनषष्टिर्भवतीह दृष्टिस्त्रिभेऽद्रिभे भूमिसुतो न दृश्ये ॥ १३ ॥

अब मंगलकी विशेष दृष्टि कहते हैं–मंगलको हीन करे दृश्यमेंसे और यदि दो २ राशि शेष बचे तो राशि विना अंशोंको डेढे ( अंशादिकके २ का भाग देके जो आवे वह उन्ही अंशादिमें युक्त करना ) करना और १५ पंदर युक्त करना कलादिक दृष्टि हो और छः राशि शेष बचे तो ६० साठ कला दृष्टि जानना तैसे ही यदि तीन राशि ७ सात राशि शेष बचे तो राशि विना अंशादिकोंको ६० साठमेंसे शोधना सो कलादिक भौमकी विशेष दृष्टि होवे उक्तराशियोंके अतिरिक्त राशि शेष बचे उसकी श्लोक ११ । १२ के अनुसार दृष्टि करना ॥ १३ ॥

अथ जीवस्य विशेषदृष्टिमाह–

जीवोनदृश्यस्य तु वेदभे स्याद्द्विघ्नांशकोना खलु षष्टिरेव ॥
सार्द्धांशकोना गजभे तु षष्टिस्त्रिभेऽद्रिभेंशार्धयुतेषुवेदाः ॥ १४ ॥

अब गुरुकी विशेष दृष्टि कहते हैं-गुरुको हीन करे दृश्यमेंसे और यदि ४ चार राशि शेष बचे तो राशि विना अंशादिकोंको २ द्विगुण करके ६० साठमेंसे हीन करना दृष्टि होवे और ८ आठ राशि शेष बचे तो अंशोंको डेढे ( अंशोंको आधे करके उन्ही अंशोंमें मिला ) करके साठ ६० मेंसे शोधना ( हीन करना ) शेष बचे वह दृष्टि जानना इसी प्रकार यदि तीन ३ राशि या सात ७ राशि शेष बचे तो अंशोंको अर्ध ( आधे ) करके ४५ पैंतालीस युक्त करना सो कलादिक गुरुकी विशेष दृष्टि होवे ॥ १४ ॥

अथ मंदस्य विशेषदृष्टिमाह–

द्विनिघ्नभागा विधुभेन्तरे स्याद्द्विभे तु भागार्धविहीनषष्टिः ॥
द्विघ्नांशकोना नवभे तु षष्टिस्त्रिशद्युतातद्गजभेऽर्कजस्य ॥ १५ ॥

अब शनिकी विशेष दृष्टि कहते हैंः-शनिको हीन करे दृश्यमेंसे यदि एक राशि शेष बचे तो राशि विना अंशादिकको द्विगुण करनेसे कलादिक-

दृष्टि होती है और यदि २ दो राशि शेष बचे तो अंशोंको अर्ध (आध) करके साठमेंसे हीन करना इसी प्रकार ९ नव राशि शेष बचे तो राशिविना अंशोंको द्विगुण करके साठमें शोधनेसे दृष्टि होती है और ८ आठ राशी शेष बचे तो राशी विना अंशोंमें ३० तीस युक्त करना शनिकी विशेष दृष्टि होवे ॥ १५ ॥

| स्फुटदृष्टिसाधनकोष्टक. | | | | | | | | | भौमविशेषदृष्टि. | | | | गुरुविशेषदृष्टिकोष्टक. | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | २ | ३ | ६ | ७ | ३ | ४ | ७ | ८ |
| अंशा | अंशा । | अंशा द्व | अंशा | अंशा । | अंशा द्व | अंशा द्व | अंशा द्व | अंशा द्व | अंशा देव | अंशा | ० | अंशा | अंशा अर्द्धा | अंशा द्विवा | अंश अर्द्ध | अंशा देवा |
| अर्द्ध | १६ युक्ता | ४५ × शु. | ३० × शु. | २ गुणा | ६० × शु. | ४५ × शु. | ३० × शु. | १५ × शु. | १५ यु. | ६० × शु. | ६० काला द. | ६० × शु. | ४५ यु. | ६० × शु. | ४५ यु. | ६० × शु. |

| शनिविशेषदृष्टि. | | | |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ८ | ९ |
| अंशा | अंशा अर्द्धा | अंशा | अंशा द्विवा |
| २ गुणा | ६० × शु. | ३० यु. | ६० शु. |

उदाहरण ।

सूर्य १० । १६।५३ । ३९ मेंसे द्रष्टा चंद्र ५।२९।१९।४९ हीन क्रिया४। १७।३३।५० हुए शेष चार राशि बची हैं इसकारण इसके अंशादिक१७।३३। ५० को ३० तीसमेंसे हीन किये १२।२६ शेष बचे ये सूर्यपर चन्द्रकी दृष्टिहुइ इसीप्रकार दृश्य सूर्यमेंसे भौम ११ । ६ । १४।५४ को हीन किया ११ ।१०। ३८ । ४५ हुए शेष ग्यारा राशि हैं इसकी दृष्टि नहीं है इसकारण सूर्यपर भौम की दृष्टी ०।० सूर्य दृश्यमेंसे द्रष्टा बुध १०।१०।४४।१८को हीन क्रिया शेष०। ६।९ ।२१ बचे शून्यराशिकी दृष्टि उक्त नहीं है इसलिये सूर्यपर बुधकी दृष्टि ०।० हुई सूर्यमेंसे द्रष्टा गुरु ३ । ०।४३। १ हीन किया शेष ७। १६।१०।३८ बचे सात राशि शेष हैं इसलिये गुरुकी विशेष दृष्टि श्लोकमें कहे अनुसार अंशोंको आधे किये ८ । ५ ।हुए इनमें ४५ युक्त किये ५३ । ५ ये सूर्यपर गुरुकी विशेष दृष्टि हुई—

| ग्रहोपरिग्रहाणांदृष्टिचक्रं. | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
| ०<br>०<br>० | ०<br>२८<br>४६ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>३२<br>२२ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | सू. |
| ०<br>१२<br>२६ | ०<br>०<br>० | ०<br>१३<br>५० | ०<br>१८<br>३५ | ०<br>१४<br>१८ | ०<br>३८<br>२७ | ०<br>४०<br>२८ | चं. |
| ०<br>०<br>० | १<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ७<br>३५<br>३२ | ०<br>०<br>० | ०<br>५<br>४३ | मं. |
| ०<br>०<br>० | ०<br>३५<br>२४ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>१०<br>२ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | बु. |
| ०<br>५३<br>५ | ०<br>४२<br>३६ | ०<br>५१<br>४४ | ०<br>५०<br>१ | ०<br>०<br>० | ०<br>५४<br>८ | ०<br>४८<br>१० | गु. |
| ०<br>२<br>१३ | ०<br>२२<br>३३ | ०<br>११<br>५४ | ०<br>०<br>० | ०<br>३६<br>३२ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | शु. |
| ०<br>४४<br>१० | ०<br>५०<br>५८ | ०<br>५४<br>१७ | ०<br>३१<br>५० | ०<br>५७<br>२ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | श. |

दृश्य सूर्यमेंसे शुक्र ९ । १२ । २६ । ८ को हीन किया शेष १ । ४ । २७ । ३१ बचे शेष एक राशि है इसलिये अंश ४।२७।३२ को आधे किये २ । १३ ये सूर्यपर शुक्रकी दृष्टि आयी फिर दृश्य सूर्यमेंसे द्रष्टा शनि ८।२४।४८।२३ हीन किया १।२२।५।१६शेष एक राशि बची इसवास्ते शनीकी विशेष दृष्टि श्लोक १५ में कहे अनुसार अंशादिक २२। ५ को द्विगुण किये ४४ । १० ये सूर्यपर शनीकी दृष्टि हुई इसीप्रकार शेष ग्रहोंपर ग्रहोंकी दृष्टि तथा भाव दृश्यपर ग्रह द्रष्टाकी दृष्टि जानना—इति ॥

| भावोपरिग्रहाणांदृष्टिचक्रं. | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | भावाः |
| ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>३३<br>७ | ०<br>२७<br>५२ | ०<br>१९<br>३४ | ०<br>१३<br>१० | ०<br>५४<br>४७ | ०<br>३७<br>५२ | ०<br>२०<br>५६ | ०<br>७<br>५१ | ०<br>०<br>० | सू. |
| ०<br>३२<br>५६ | ०<br>२<br>० | ०<br>५९<br>४ | ०<br>४२<br>१० | ०<br>२८<br>५ | ०<br>१६<br>१ | ०<br>२<br>५६ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>२<br>५१ | ०<br>१६<br>५१ | ०<br>४३<br>० | चं. |
| ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>१४<br>२३ | ०<br>५२<br>२४ | ०<br>२८<br>५५ | ०<br>१२<br>४६ | ०<br>४२<br>१० | १<br>०<br>० | ०<br>३१<br>१३ | ०<br>१७<br>३२ | ०<br>०<br>२७ | मं. |
| ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>१०<br>१३ | ०<br>३९<br>१७ | ०<br>३४<br>४७ | ०<br>३३<br>१० | ०<br>२५<br>२८ | ०<br>५१<br>४२ | ०<br>३४<br>४७ | ०<br>१७<br>५१ | ०<br>४<br>४७ | ०<br>०<br>० | बु. |
| ०<br>४८<br>३७ | ०<br>३१<br>४२ | ०<br>१४<br>४६ | ०<br>१०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>१३<br>१८ | ०<br>४५<br>१४ | ०<br>५१<br>२४ | ०<br>०<br>५४ | ०<br>५२<br>१२ | गु. |
| ०<br>०<br>० | ०<br>७<br>३६ | ०<br>३३<br>४४ | ०<br>३३<br>४२ | ०<br>११<br>१६ | ०<br>२९<br>४६ | ०<br>५४<br>२९ | ०<br>३७<br>३४ | ०<br>२०<br>४० | ०<br>३<br>४२ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | शु. |
| ०<br>०<br>० | ०<br>५८<br>४५ | ०<br>४१<br>४९ | ०<br>१९<br>४७ | ०<br>१२<br>४४ | ०<br>५८<br>४५ | ०<br>४५<br>४० | ०<br>३२<br>३१ | ०<br>४७<br>१६ | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | ०<br>०<br>० | श. |

अथ राशीनां स्वामिनः । उक्तं च व्यंकटेशेन ।

भौमाच्छविच्चन्द्ररविज्ञशुक्रवक्रेज्यमंदार्कसुतामरेज्याः ।
मेषादिभानामधिपाः क्रमेण तदंशकानामपि ते भवेयुः ॥ १६ ॥

अब राशियोंके स्वामी व्यंकटेश कहते हैं-भौम ( मंगल १ ) अच्छ ( शुक्र २ ) वित् ( बुध ३ ) चंद्र ( चंद्र ४ ) रवि ( सूर्य ५ ) ज्ञ ( बुध ६ ) शुक्र ( शुक्र ७ ) वक्र ( भौम ८ ) इज्य ( गुरु ९ ) मंद ( शनि १० ) अर्कसुत ( शनि ११ ) अमरेज्य गुरु १२ क्रमसे मेषादिक राशियोंके स्वामी जानना, और मेषादिक राशियोंके अंशादिकोंके ( द्रेष्काण सप्तमांश नवमांश द्वादशांश आदिके ) भी क्रमसे येही स्वामी होते हैं ॥ १६ ॥

अथ नैसर्गमैत्रीमाह विश्वनाथः ।

इन्द्वीज्यक्षितिजारवीन्दुतनयौ सूर्येन्दुजीवाः क्रमाद्
भृग्वर्कौ शशिसूर्यभूमितनया ज्ञार्कौ ज्ञशुक्रौ मताः ॥
सूर्यादेः सुहृदः समाः शशिसुताः सर्वेऽपि मंदास्फुजि-
न्मंदाचार्यकुजाः शनिः कुजगुरू जीवः परे वैरिणः ॥ १७ ॥

अब स्थिरमैत्री विश्वनाथ कहते हैं-चंद्र गुरु भौम १, सूर्य बुध २, सूर्य चंद्र गुरु ३, शुक्र सूर्य ४, चंद्र सूर्य भौम ५, बुध शनि ६, बुध शुक्र ७, क्रमसे सूर्यादिक ग्रहोंके मित्र कहे हैं और बुध १, सर्व ग्रह २ ( मं० गु० शु० श० ) शनि शुक्र ३, शनि गुरु भौम ४, शनि ५, भौम गुरु ६. गुरु ७, क्रमसे सूर्यादिक ग्रहोंके सम कहे हैं शेष ( मित्रसमसे बाकी रहे वह ) शत्रु जानना ॥ १७ ॥

| नैसर्गमैत्री, | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
| चं. गु. मं. | र. बु. | र. चं. गु. | सू. शु. | र. चं. मं. | बु. श. | बु. शु. | मित्र. |
| बु. | मं.गु.शु.श. | श. शु. | श. गु. मं. | श. | मं. गु. | गु. | सम. |
| शु. श. | ० | बु. | चं. | शु. बु. | सू. चं. | र. चं. मं. | शत्रु. |

अथ तात्कालिकपंचधामैत्रीसाधनमाह-सोमदैवज्ञः ।

अहतोऽर्थ२तृतीय३ तोय४ खा१०ऽऽय११ व्यय १२ संस्थः सुहृदो नभश्चराः ।
इतरालयगा द्विषो मुनीन्द्रैरिति तत्कालजमित्रशत्रवः स्युः ॥ १८ ॥

अब तात्कालिक पंचधा मैत्री ज्ञान सोमदैवज्ञ कहते हैं--जिस ग्रहसे २।३।४। १० । ११ । १२ वें स्थानमें जो ग्रह स्थित हो वह मित्र जानना; शेष १।।५।६।७।८।९ स्थानमें गये हुए ग्रह शत्रु जानना इसप्रकार मुनिलोगोंने तात्कालिक मित्र शत्रु कहे हैं ॥ १८ ॥

उदाहरण ।

| तात्कालिकमैत्रीचक्रम् । | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | चं | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
| मं शु. श. | श. गु. | र. बु. शु. श. | मं शु. श. | चं. | र. बु. मं. श. | र.शु.बु. मं. चं. | मित्र |
| चं. बु. गु. | र. मं. बु शु. | च. गु. | र. चं. गु. | र.मं.बु. शु. श. | चं. गु. | गु. | शत्रु |

सूर्यसे २ भौम ११ शनि १२ शुक्र स्थित हैं इस कारण ये सूर्यके मित्र हुए और १ बुध ६ गुरु ८ चंद्रमा स्थित हैं ये सूर्यके शत्रु हुए इसीप्रकार चंद्रादि सर्व ग्रहोंके तात्कालिक मित्र शत्रु जानना इति ।

अधिमित्रसमत्वमेति मित्रं समखेटस्तु सुहृद्रिपुत्वमेति ।
रिपुरेति समाधिशत्रुभावं खलु तत्कालजमित्रशत्रुभावात् ॥१९॥

नैसर्गमैत्रीका मित्र ग्रह तात्कालिक मैत्रीमें मित्र हो तो अधिमित्र और शत्रु हो तो समत्वभावको प्राप्त होता है ( मित्रमित्र-अधिमित्र, मित्रशत्रु-सम होता है) और नैसर्गमैत्रीका समग्रह तात्कालिक मैत्रीमें मित्र हो तो मित्र, शत्रु हो तो शत्रुभावको प्राप्त होता है ( सममित्र--मित्र, समशत्रु--शत्रु होता है, एवं नैसर्गमैत्रीका शत्रुग्रह तात्कालिकमैत्रीमें मित्र हो तो सम और शत्रु हो तो अधिशत्रुभावको प्राप्त होता है (शत्रुमित्र--सम,सम शत्रु--अधिशत्रु होता है॥ १९॥

उदाहरण ।

| अथ पञ्चधा मैत्रीचक्रम् । | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
| मं. | ० | र. | शु. | चं. | श. बु. | बु. शु. | अधि.मि |
| ० | श. गु. | शु. श. | श. मं. | ० | मं. | ० | मित्र |
| चं.गु. शु.श. | र. बु. | चं. गु. बु. | र. | र. मं. | र. | र. चं मं. | सम. |
| बु | शु. मं. | ० | गु. | श. | गु. | गु. | शत्रु |
| ० | ० | ० | चं. | बु. शु. | चं. | ० | अधि शत्रु |

यहाँ नैसर्गमैत्रीमें सूर्यके चंद्र गुरु मित्र हैं ये चंद्र गुरु तात्कालिक मैत्रीमें सूर्यके शत्रु हैं अतः चंद्र गुरु पंचधामैत्रीमें सूर्यके सम हुए एवं नैसर्गमैत्रीमें भौम सूर्यका मित्र है तात्कालिक मैत्रीमें भी मित्र है इस लिये भौम सूर्यके अधिमित्र हुआ, पंचधामैत्रीमें और नैसर्गमैत्रीमें सूर्यके बुध सम है यह बुध तात्कालिक मैत्रीमें सूर्यके शत्रु है अतः शत्रुभावको बुध प्राप्त हुआ,

इसीप्रकार नैसर्गमैत्रीमें सूर्यके शुक्र, शनि शत्रु हैं ये तात्कालिक मैत्रीमें मित्र हैं इसलिये सूर्यके शनि, शुक्र पंचधा मैत्रीमें सम हुए ऐसेही शेष ग्रहोंको अधिमित्रादि जानना इति.

अथ षड्वर्गसाधनमाह केशवः ।

भेशोऽथार्केन्दुहोरे अयुजि युजि शशिब्रध्नयोः स्वात्मजांक-
क्षेशास्त्र्यंशा नवांशा अजमकरतुलाकर्कितोंऽशकाः स्यात् ।
भौमार्कीज्यज्ञशुक्रा अयुजि शर५शरा ५ ष्टा८द्रि७पंचांशनाथा-
स्त्रिंशायुग्मे विलोमाः क्रमबलिन इमे षट् शुभैः सद्युगोर्ध्वैः२०॥

अब केशवदैवज्ञका कहा हुआ षड्वर्गसाधन कहते हैं--राशियोंके स्वामी प्रथम श्लोक १६ में कहे हैं वे जानना। तदनंतर विषमराशिमें प्रथम[1] विभागमें सूर्यकी, द्वितीयविभागमें चंद्रकी होरा जानना और सम राशिके प्रथम विभागमें चंद्रकी, दूसरे विभागमें सूर्यकी होरा जानना, प्रथम१, पंचम५नवम९ राशिके स्वामी द्रेष्काणके[2] स्वामी होते हैं(ग्रह प्रथम विभागमें १० अंशमें ) हो तो अपनी राशिका स्वामी द्रेष्काणका स्वामी जानना--और ग्रह दूसरे विभागमें ( १० अंशसे अधिक २० अंशपर्यंत--) हो तो ग्रह जिस राशिका हो उस राशिसे पांचवीं राशिका स्वामी द्रेष्काणका स्वामी होता है एवं ग्रह तृतीय द्रेष्काणमें (२० अंशसे अधिक ३० अंशपर्यंत) हो तो ग्रह जिस राशिका हो उस राशिसे ९ नवमराशिका स्वामी द्रेष्काणका स्वामी जानना। मेष१मकर१०तुला७और कर्क४से नवांश[3] जानना अर्थात् ग्रह मेषका हो तो मेषराशिसे, वृषभराशिका हो तो मकरराशिसे मिथुन राशिका हो तो तुलाराशिसे,कर्कराशिका हो तो कर्कराशिसे इसी प्रकार सिंहादि सर्व राशियोंमें जितनी संख्याके नवांशविभागमें ग्रह होवें उतनी संख्यापर्यंत गिननेसे जो

| १५ | ३० | अंश |
|---|---|---|
| सू. | चं. | विषम |
| चं. | सू. | सम |

---

१ होराका एक विभाग १५ पंद्रह अंशका होता है।

२ एक द्रेष्काणका विभाग दश १० अंशका होता है।

३ तीस अंशके ९ नवमें हिस्सेको नवांश कहते हैं, एक नवांश विभाग ३ अंश २० कलाका होता है।

| मेष | मकर | तुला | कर्क |
|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ |
| ५ | ६ | ७ | ८ |
| ९ | १० | ११ | १२ |

राशि आवे उसका स्वामी नवांशका स्वामी होता है द्वादशांशके स्वामी अपनी राशिसे जानना (ग्रह जिस राशिका हो उसी राशिसे जितनी संख्याके द्वादशांशविभागमें ग्रह हों उतनी संख्यापर्यंत गिननेसे जो राशि आवे उसका स्वामी द्वादशांशका स्वामी होता है ) ॥ और विषमराशिमें ५ । ५ । ८ । ७ । ५ इन अंशोंके मंगल, शनी, गुरु, बुध, शुक्र, क्रमसे त्रिंशांशके स्वामी कहे हैं अर्थात् विषम राशिमें ५ अंशपर्यंत भौम त्रिंशांशका स्वामी जानना ऐसे ही इन ५ अंशोंके आगेके ५ अंशका स्वामी शनी इसके आगेके ८ अंश-

| नवांशविभाग । | | | | | | | | | द्वादशांशविभाग । | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| ३ | ६ | १० | १३ | १६ | २० | २३ | २६ | ३० | २ | ५ | ७ | १० | १२ | १५ | १७ | २० | २२ | २५ | २७ | ३० |
| २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | [illegible] |

का स्वामी गुरु फिर इसके आगेके ८ अंशका स्वामी बुध इसके आगेके ५ अंशका स्वामी शुक्र त्रिंशांशका स्वामी जानना, और समराशिमें उक्त त्रिंशांशके स्वामी विलोम ( उलटे ) कहे हैं ( ५ शु० ७ बु० ८ गु० ५ श० ५ मं० ) ये छही वर्ग क्रमसे उत्तरोत्तर बलवान् जानना ( ग्रहसे होरा बलवान् होरासे द्रेष्काण द्रेष्काणसे नवांश नवांशसे द्वादशांश, द्वादशांशसे त्रिंशांश अधिक बलवान् जानना ) चार ४ से अधिक वर्ग शुभग्रहके आवे तो शुभ समझना ॥ २० ॥

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ५ | ८ | ७ | ५ | अंशाः | त्रिंशांशचक्र |
| मं. | श. | गु. | बु. | शु. | विषमराशौ. | |
| शु. | बु. | गु. | श. | मं. | समराशौमें | |
| ५ | ७ | ८ | ५ | ५ | अंशाः | |

अथ सप्तवर्गसाधनमाह—

नगांशपास्त्वोजगृहे तदीशाद्युग्मे गृहे सप्तमराशिपात्तु ॥
पूर्वोक्तवर्गैः सहितो नगांशः स्युः सप्तवर्गा मुनिभिः प्रदिष्टाः ॥ २१ ॥

अब सप्तवर्गसाधन कहते हैं—विषमराशिमें अपनी राशिके स्वामीसे सप्तमांशके स्वामी जानना और समराशिमें अपनी राशिसे सप्तम राशि ( सातवीं

१ तीस अंशके १२ भागको द्वादशांश कहते हैं एक द्वादशांशविभाग अढाई अंशका होता है ।

राशि )के स्वामीसे सप्तमांशके स्वामी जानना ॥ ( ग्रह विषम राशिका हो तो जिस राशिका है उसी राशिसे और समराशिका हो तो जिस राशिका ग्रह हो उस राशिसे जो सातमी राशि है उससे जितनी संख्याके सप्तमांशविभागमें ग्रह स्थित हो उतनी संख्यापर्यंत गिरनेसे जो राशि आवे उसका स्वामी सप्तमांशका स्वामी समझना ) पूर्वोक्तषड्वर्गोंमें ये सप्तमांश युक्त करनेसे सप्तवर्ग होते हैं ऐसा मुनि लोगोंने कहा है ॥ २१ ॥

उदाहरण ।

सूर्य१०।१६।५३।३९ यह कुंभराशिका है इसका स्वामी शनिगृहके स्वामी स्वामी हुआ–होरा, सूर्य होराके दूसरे विभागमें है और विषमराशिका है इस कारण सूर्यकी होराका स्वामी चंद्र हुआ. द्रेष्काण सूर्य दूसरे द्रेष्काणविभागमें है इसलिये सूर्यकी राशि ११ कुंभसे पांचमी राशि ३ मिथुनका स्वामी बुध आया यह द्रेष्काणका स्वामी हुआ.सप्तमांश सूर्य विषम राशिका है और सप्तमांश विभागमें ये चार ४ संख्याके विभागमें है अतः सूर्यकी राशि ११ कुंभसे चार-पर्यंत गिननेसे चौथी राशि२वृषभ आयी इसका स्वामी शुक्र सप्तमांशका स्वामी हुआ नवांश–सूर्य ६ छः संख्याके नवांशाविभागमें है और कुंभराशिका है अतः तुलाराशीसे ६ छह संख्यातक गिननेसे १२ मीन राशि आयी इसका स्वामी गुरु है यह सूर्यके नवांशका स्वामी हुआ, द्वादशांश-सूर्य ७ सातसंख्याके द्वादशांश विभागमें है इसलिये अपनी राशी कुंभसे गिननेसे सातमी ७ राशि५सिंह आयी इसका स्वामी सूर्य द्वादशांशका स्वामी हुआ त्रिंशांश-सूर्य विषमराशिका है और १६ अंशका है इस लिये त्रिंशांश विभागमें तीसरे८अंशके विभागमें है इसकारण विषमराशिके तीसरे विभागका स्वामी गुरु सूर्यके त्रिंशांशका स्वामी हुआ,इसीप्रकार शेष चंद्रादि सर्वग्रहोंके सप्तवर्ग जानना. इति.

| सप्तमांशविभाग. | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| ४ | ८ | १२ | १७ | २१ | २५ | ३० |
| १७ | ३४ | ५१ | ८ | ५ | ४२ | ० |

१एक सप्तमांश विभाग ४ अंश १७ कलाका होता है ।

अथ ग्रहाणां सप्तवर्गचक्रम् ।

| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | ल. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ श<br>स | ६ बु<br>स | १२ गु<br>स | ११ श<br>रि | ४ चं<br>उऽमि | १० श<br>ऽमि | ९ गु<br>श | १० श | गृह |
| ४ चं<br>उ | ५ र<br>स | ४ चं<br>स | ५ र<br>स | ४ चं<br>ऽमि | ४ चं<br>ऽश | ४ चं<br>स | ५ र | होरा |
| २ बु<br>श | २ शु<br>श ट | १२ गु<br>स | २ बु<br>स्व | ४ चं<br>ऽमि | २ शु<br>स्व | ५ र<br>स | ६ बु | द्रेष्काण |
| २ शु<br>स | ६ बु<br>स | ७ शु<br>मि | १ मं<br>मि | १० श<br>श | ६ बु<br>ऽमि | २ शु<br>ऽमि | ९ गु | सप्तमांश |
| १२ गु<br>स | ६ बु<br>स | ५ र<br>ऽमि | १० श<br>मि | ४ चं<br>ऽमि | १ मं<br>मि | ८ मं<br>स | ५ शु | नवांश |
| ५ र<br>रा | ५ सू<br>स | २ शु<br>मि | ३ बु<br>स्व | ४ चं<br>ऽमि | २ शु<br>स्व | ६ बु<br>ऽमि | ७ श | द्वादशांश |
| ९ गु<br>स | ८ मं<br>श | ६ बु<br>स | ९ गु<br>श | २ शु<br>ऽश | १२ गु<br>उश | ३ बु<br>ऽमि | १० र | त्रिंशांश |
| ५ | ४ | ६ | ३ | ६ | ५ | ५ | ३ | शुभयोग |
| २ | ३ | १ | ४ | १ | २ | २ | ४ | पापयोग |

विना परिश्रम शीघ्र सुगमरीतिसे सप्तवर्गज्ञान होनेके लिये आगे सप्तवर्गसारणीचक्र मेषादि राशियोंके लिखे हैं—

उनमें ग्रह जिस राशिका हो उस राशिके कोष्ठकमें जितने अंशका हो उतने अंशके नीचे पंक्तिमें जो सप्तवर्गके स्वामी राशिसहित लिखे हैं वे उस ग्रहके सप्तवर्गके स्वामी होंगे और षष्ठ्यंशका स्वामी भी उसीके नीचे पंक्तिमें लिखा है वह जानना ॥

उदाहरण ।

जैसे यहां सूर्य १०।१६।५३।३९। है इसलिये कुंभराशिके कोष्ठकमें १७ अंशके नीचे पंक्तिमें लिखे सप्तवर्गके स्वामी और षष्ठ्यंशका स्वामी आये ।

गृ. प. हो. प. द्रे. प. स. प. न. प. द्वा. प. त्रिं. प. ष. प.

११श ४ चं ३ बु २ शु १२ गु ५ र ९ गु ८ मं.

षष्ट्यंशोपेतमेषराशिसप्तवर्गपतिचक्रम् ।

| अंश | ० ३० | १ ० | १ ३० | २ ० | २ ३० | ३ ० | ३ ३० | ४ ० | ४ ३० | ५ ० | ५ ३० | ६ ० | ६ ३० | ७ ० | ७ ३० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रह | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ |
| होरा | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ |
| द्रेष्का. | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ |
| सप्त. | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | ४ मं १७१ ८ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ |
| नव. | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं ३ २० १ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | ६ शु ५० २ | बु ३ |
| द्वाद. | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | शु २ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ |
| त्रिंशां. | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | श ११ | श ११ | श ११ | श ११ | श ११ |
| षष्ट्यं. | मं १ | शु २ | बु ३ | चं ४ | र ५ | बु ६ | शु ७ | मं ८ | गु ९ | श १० | श ११ | गु १२ | मं १ | शु २ | बु ३ |

मेषराशि सप्तवर्गपतिचक्रम् ।

| ८ ० | ८ ३० | ९ ० | ९ ३० | १० ० | १० ३० | ११ ० | ११ ३० | १२ ० | १२ ३० | १३ ० | १३ ३० | १४ ० | १४ ३० | १५ ० | अंश |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | मं १ | ग्रह |
| र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | होरा |
| मं १ | मं १ | म १ | मं १ | १० मं ० १ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | द्रेष्का. |
| शु २ | शु २ | ८ शु ३४७ २ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | १२ बु ५१३ ३ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | च ४ | सप्त. |
| बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | बु ३ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | १३ चं २० ४ | र ५ | र ५ | र ५ | नव. |
| चं ४ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | चं ४ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | र ५ | बु ६ | बु ६ | बु ६ | बु ६ | बु ६ | द्वाद. |
| श ११ | श ११ | श ११ | श ११ | श ११ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | गु ९ | त्रिं. |
| चं ४ | र ५ | बु ६ | शु ७ | मं ८ | गु ९ | श १० | श ११ | गु १२ | मं १ | शु २ | बु ३ | चं ४ | र ५ | बु ६ | षष्ट्यं. |

आवे वह दूसरी जगे लिखे हैं उसमें युक्त करना और उसके ६३ तिरसठका भाग देना लब्ध आवे वह ऊनाह जानना। ऊनाहको ऊपर लिखे हुए अहर्गणमें युक्त करना और ३० तीसका भाग देना शेष बचे उनमें १ एक मिलाना सो शुक्ल प्रतिपदाको आदि ले वर्षप्रवेशकी तिथि हो और लब्ध आवे वह मासगण जानना—फिर मासगणको नीचे लिखना। और उसको दो२गुणा करना, फिर उसमें ६६ छासठ मिलाके दो जगे लिखना एक जगे १२८ एकसौ अट्ठाईसका भाग देना लब्ध आवे वह दूसरी जगे लिखे हुएमेंसे हीन करना शेष बचे उसके ६७ सतसठका भाग देना लब्ध आवे वह ऊपर लिखे हुए मासगणमेंसे निकालना और उसमें १२ बारहका भाग देना शेष बचे वह चैत्र शुक्ल प्रतिपदाको आदि ले गतमास जानना और लब्ध आवे वह गताब्द समूह जानना। उन गताब्द समूहमें ११०५ ग्यारहसौ पांच मिलानेसे वर्ष प्रवेशका शालिवाहन शक होता है ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

गणेशदैवज्ञः ।

विश्वेंद्वग्न्यरुणैर्युक्तो १२३११३ ग्रहलाघवजो गणः ।
चक्रघ्नं नृपखाब्ध्याढ्यं ४०१६ ब्रह्मतुल्यो गणो भवेत् ॥ ५४ ॥

इत्यागाम्यब्दप्रवेशः ।

अब ग्रहलाघवके अहर्गणपर ब्रह्मतुल्यका अहर्गण साधन करनेकी युक्ति गणेशदैवज्ञ कहते हैं:—ग्रहलाघवके अहर्गणमें १२३११३ मिलाके फिर उसमें चक्रसे ४०१६ को गुणन करके मिलाना सो ब्रह्मतुल्यका अहर्गण होगा ॥५४॥

उदाहरण ।

ग्रहलाघवका अहर्गण ४०३९ में १२३११३ मिलाये १२७१५२ हुए, इनमें ४०१६ को चक्र ३१ से गुणन करनेसे १२४४९६ आये इनको युक्त किये २५१६४८ हुए यह ब्रह्मतुल्यका अहर्गण हुआ। इसके नीचे जन्मसमयकी इष्टघटी ५६ पल ४८ विपल १८ लिखनेसे २५१६४८।५६। ४८।१८सावयवब्रह्मतुल्यका अहर्गण हुआ।ऐसे प्रथम ब्रह्मतुल्यका अहर्गण साधन किया। अब आगामि वर्ष३१का साधन करना है उसका उदाहरण यह है फिना-

दिक सौर वर्ष ३६५।१५।३१।३० से गताब्दसंख्या २७ को गुणन किये १०९५७। ४५।४५।० हुए इनमें जन्मसमयका सावयव अब्दतुल्यका अहर्गण २५१६४८।५६।४८।१८ युक्त किया २६२६०६।४२।३३।१८ ये वर्षारम्भसमयका सावयव अहर्गण हुआ। अहर्गण २६२६०६ में ७ सातका भाग दिया शेष १ एक बचा, गुरुवारको आदि ले गिननेसे शुक्रवार आया, इसलिये शुक्रवारके दिन इष्ट घटी ४२ पल ३३ विपल १८ से वर्ष ३१ इकतीसवां प्रवेश होगा परन्तु किस शकके कौनसे मासकी कौन तिथिमें प्रवेश होगा इसका निश्चय होनेके वास्ते आगे उदाहरण श्लोक ५२।५३ का लिखते हैं–

अहर्गण २६२६०६ को नीचे लिखा २६२६०६ इसमें ३ तीन मिलाये २६२६०९ हुए इनको दो जगे लिखे २६२६०९ इसमें ६९२ छःसौ ब्यानवेका भाग दिया लब्ध ३७९ आये इनको दूसरी जगे लिखे हुए२६२६०९में युक्त किये २६२९८८ हुए इनमें ६३ तिरसठका भाग दिया लब्ध ४१७४ ऊनाह आये । इनको अहर्गण२६२६०६में युक्त किये तो२६६७८०हुए इसमें ३० तीसका भाग दिया शेष २० बचे इनमें १ एक युक्त किया २१ हुए यह वर्षप्रवेशकी तिथी हुई अर्थात् २१ इकईसवी तिथिके दिन वर्षप्रवेश होगा २१ इकईसवी तिथि शुक्ल प्रतिपदाको आदिले गिननेसे कृष्णपक्षकी ६ षष्ठीको आती है इसलिये कृष्णपक्षकी छठके दिन वर्षप्रवेश होगा । और ३० का भाग देनेसे लब्ध ८८९२ आये ये मासगण हुआ इस नीचे लिखा ८८९२को दो गुणा किया १७७८४ इसमें छाछठ मिलाये १७८५० हुए इनको दो जगे लिखे १७८५० इसमें ९२८नौ सो अठाईसका भाग दिया लब्ध १९आये ये दूसरी जगे लिखे १७८५० मेंसे हीन किये शेष १७८३१ बचे इनको ६७ सतसठका भाग दिया लब्ध २६६ आये इनको मासगण ८८९२ में से घटाये शेष ८६२६ बचे, इसमें १२ बारहका भाग दिया शेष १० बचे इसलिये चैत्र शुक्ल १ प्रतिपदाको आदिले गिननेसे माघ शुक्ल प्रतिपदातक गत १० मास हुए और माघशुक्ल १ प्रतिपदाके आगे ११ माघमास वर्षप्रवेशका मास हुआ और लब्ध बारहका भाग देनेसे आये ७१८ इनमें ११०५ युक्त किये १८२३ यह वर्षप्रवेशका शालिवाहनशक हुआ–अर्थात् शक १८२३में अक्षांत माघ

कृष्ण ६ षष्ठी शुक्रवारको श्रीसूर्योदयसे इष्टघट्यादि ४२ । ३३ । ४८ से ३१ इकतीसमा वर्षप्रवेश होगा. ऐसे ही अभीष्ट गताब्दके सर्व आगामिवर्ष साधन करना । इत्यागाम्यब्दप्रवेशः ॥

**अथ लोमशोक्तं सप्तवर्गबलचक्रम्.**

| स्व. २० | ऽमित्र १८ | मित्र १५ | सम १० | शत्रु ७ | ऽशत्रु ५ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ ० | ४ ३० | ३ ४५ | २ ३० | १ ४५ | १ १५ | | गृह. |
| २ ० | १ ४८ | १ ३० | १ ० | ० ४२ | ० ३० | | होरा. |
| ३ ० | २ ४२ | २ १५ | १ ३० | १ ३ | ० ४५ | | द्रेष्का. |
| २ ३० | २ १५ | १ ५२ ॥ | १ १५ | ० ५२ ॥ | ० ३७ ॥ | | सप्त. |
| ४ ३० | ४ ३ | ३ २२ ॥ | २ १५ | १ ३४ ॥ | १ ७ ॥ | | नवां. |
| २ ० | १ ४८ | १ ३० | १ ० | ० ४२ | ० ३० | ८ | द्वाद. |
| १ ० | ० ५४ | ० ४५ | ० ३० | ० २१ | ० १५ | | त्रिंशां. |

**दशवर्गसंज्ञा.**

| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पारिजात | उत्तम | गोपुर | सिंहासन | पारावतांश | देवलोकांश | देवलोकांश | ऐरावत | वैशेषीक |

**चरकारकाः ।**

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आत्म | अमात्य | भ्राता | माता | पिता | पुत्र | ज्ञाति | स्त्री | |

एवं ग्रहोंमें अधिक अंशका हो वह आत्मकारक उससे अल्पअल्प अंशके क्रमसे कारक मानना

विद्यालये मालवसंज्ञदेशे रत्नावतीरम्यनिवासवासी ॥
औदुंबरः पाठकवंशजातः सुपूज्यविद्यान्वितनंदरामः ॥ ५५ ॥
तत्पौत्रमन्त्रशास्त्रज्ञरेवाशंकरसूनुना ॥
महादेवेन रचिता पत्रीमार्गप्रदीपिका ॥ ५६ ॥
माघस्य शुक्लपञ्चम्यां शाके माझछकैर्मिते ॥
संपूर्णा भार्गवे वारे पत्रीमार्गप्रदीपिका ॥ ५७ ॥

इति श्रीमहादेवकृतपत्रीमार्गप्रदीपिका संपूर्णा ।

विद्याका स्थान ऐसे मालवसंज्ञक देशमें अतिरमणीय रत्नावती नगरी ( रतलाम शहर)में निवास करनेवाले औदुम्बर ज्ञातीय पाठकवंशमें उत्पन्न उत्तम विद्यायुक्त नन्दरामजी हुए ॥ ५५ ॥ उनके पौत्र मोतीरामजीके पुत्र मंत्र-शास्त्रके जाननेवाले रेवाशंकरजी हुए, उनके पुत्र महादेव ज्योतिर्विदने पत्रीमार्ग-प्रदीपिका नाम ग्रन्थ बनाया ॥ ५६ ॥ वह पत्रीमार्गप्रदीपिका शालिवाहन शक १७९५ सतरासौ पंचानवेमें माघ शुक्ल पंचमी भृगुवारके दिन संपूर्ण हुई ॥५७॥

मार्गशीर्षसिते पक्षे द्वादश्यां गुरुवासरे ॥
कक्ष्यण्टभूमिते शाके कृतेऽयं विवृतिर्मया ॥ १ ॥

इति श्रीज्योतिर्विद्वरश्रीमन्महादेवकृतपत्रीमार्गप्रदीपिकायां तदात्मज-श्रीनिवासज्योतिर्विद्विरचिता सोदाहरणभाषाटीका समाप्तिमगमत् ॥

इति पत्रीमार्गप्रदीपिका समाप्ता ।

---

१ "कटपयवर्गभवैरिहपिण्डांत्यैरक्षैररकाः ॥ नञि च ज्ञेयं शून्यं तथा स्वरे केवले कथितम् ॥ १ ॥" इस प्राचीन कारिकाके वचनानुसार म–के ५ झ–के ९ छ–के ७ क–के १ ऐसे मा झ छ क के अंकोंका अंकानां वामतो गतिः इस क्रमसे १७९५ सतरासौ पञ्चानवे होते हैं ।

श्रीगणेशाय नमः।

श्रीमन्महादेवदैवज्ञविरचितं

# वर्षदीपकम्

भाषाटीकासहितम्।

नत्वा गुरुपदाम्भोजं हेरम्बं शिवशारदाम् ॥
वर्षदीपकग्रन्थस्य नृभाषाविवृतिं लघुम् ॥ १ ॥
कुर्वे वै श्रीनिवासोऽहं बालानां सुखहेतवे ॥
यदत्रोनं ममाज्ञानाद्विबुधाश्च क्षमन्तु तत् ॥ २ ॥

भाषाकार विघ्नविनाशार्थ गुरु गणपतिको नमस्काररूप मंगलाचरण करके भाषारचनाके प्रयोजनपूर्वक क्षमापन मांगता है।

श्रीगुरु ( महादेवजी ) के चरणकमलको, हेरम्ब (गजानन) को, शंकर और शारदा (सरस्वती) को नमस्कार करके मैं श्रीनिवासशर्म्मा वर्षदीपकग्रंथकी बालकोंको सुखसे बोध होनेके लिये लघु (छोटीसी) भाषाटीका करता हूँ, इसमें यदि मेरे अज्ञानसे जो कुछ क्षति रही हो उसे पंडितलोग वारंवार क्षमा करें यह प्रार्थना है ॥ १ ॥ २ ॥

प्रथम शिष्टाचारपरिपालनार्थ और निर्विघ्नतासे ग्रन्थपरिसमाप्त्यर्थ ग्रन्थकर्ता स्वेष्टदेवको नमस्काररूप मंगलाचरण करते हैं ॥

श्रीगणेशं गुरुं नत्वा शुद्धां श्रीभुवनेश्वरीम् ॥
महादेवं महादेवः कुरुते वर्षदीपकम् ॥ १ ॥

श्रीगणेशजीको, गुरुजीको, शुद्धस्फटिकसदृश निर्मलस्वरूपा श्रीभुवनेश्वरीजीको और शंकरको नमस्कार करके महादेव ज्योतिर्वित् वर्षदीपक ( वर्षके गणितमार्गका प्रकाश करनेवाला दीपक ) नाम ग्रंथ करते हैं ॥ १ ॥

प्रतिवर्षं जन्मग्रहोदयात्पूर्वं जानीयात् ॥ २ ॥

वर्षवर्षमें जन्मके इष्ट वार ग्रह लग्नादि प्रथम जानना ( हरवर्ष बनानेके समय जन्माक्षरमें लिखे हुए जन्मका वार इष्टघटी स्पष्टसूर्य लग्न आदि पहले जानके वर्षके गणितका आरम्भ करना ) ॥ २ ॥

सौरवर्षारंभाच्छकप्रवृत्तिर्विदितव्या ॥ ३ ॥

सौरवर्षके आरम्भसे ( मेषसंक्रांति जिस दिन प्रवेश हो उस दिनसे ) शककी प्रवृत्ति जानना ॥ तात्पर्य यह है कि चैत्रशुद्ध प्रतिपदासे "मधोः सितादेर्दिनमासवर्षयुगादिकानां युगपत्प्रवृत्तिः" इत्यादि वचनोंसे जो भी संवत् शककी प्रवृत्ति होती है तथापि " वर्षायनर्तुयुगपूर्वकमत्र सौरात् " इस वचनसे जबतक मेषसंक्रांति प्रवेश न हो तबतक शकप्रवेश नहीं होता, इस कारण मेषसंक्रांतिके प्रवेशके प्रथम और चैत्रशुद्ध १ प्रतिपदाके अनंतरका वर्ष करना हो तो पिछाड़ीके शकसे करना ॥ जैसे संवत् १९५५ में मेषसंक्रांति वैशाखकृष्ण ६ षष्ठी भौमवारके दिन प्रवेश हुई है उसी दिनसे १८२० का शक प्रवेश हुआ इसलिये वर्षसाधनमें वैशाखकृष्ण ६ षष्ठीके पहिले शक १८१९ ही मानके वर्ष करना ॥ ३ ॥

इष्टशके जनुः शकहीने गताब्दाः ॥ ४ ॥

अभीष्टशकमेंसे ( जिस शकका वर्ष करना हो उस शकमेंसे ) जन्मसमयका शक हीन करनेसे शेष बचे वह गताब्द ( गतवर्ष ) हो ॥ ४ ॥

जन्मार्कतुल्योऽर्को यत्समये वर्षप्रवेशस्तत्रैव ॥ ५ ॥

जन्मसमयके सूर्यके समान ( बराबर ) सूर्य जिस दिन जिस समय आवे उस दिन उस समय ही वर्षप्रवेश होता है ॥ ५ ॥

याताब्दाः सप्ताधिकसहस्रहताः खाभ्रेभाप्ता जन्मवारादियुता वर्षप्रवेशवारादिबोधकाः ॥ ६ ॥

गताब्दोंको ( गतवर्षोंको ) १००७ एकहजार सातसे गुणे करना ८०० आठसौका भाग देना लब्ध आये हुए वार घटी पल विपलात्मक चार फलमें जन्म समयके वारादिक ( वार इष्ट घटी पल विपल ) युक्त करना वर्षप्रवेशके वारादिक ( वार इष्ट घटी पल विपल ) का बोध हो अर्थात् (गत वर्षोंको १००७ एकहजार सात गुणे करके ८०० आठसौका भाग देना लब्ध आवे वह वार जानना शेष बचे उनको ६० साठ गुणे करना और ८०० का भाग देना लब्ध घटी आवे शेष बचे उनको ६० साठ गुणे करना ८०० का भाग देना,

---

१ सिद्धान्तशिरोमणौ–खेभ्रर्क्षभोगोऽर्कवर्षं प्रदिष्टमिति ॥

लब्ध पल आवें शेष बचे उसको ६० साठ गुणे करना और ८०० आठसौका भाग देना लब्ध विपल आवें ऐसे ८००का भाग देके वार घटी पलविपलात्मक चार फल लाना उनमें जन्मसमयके वार इष्टघटी पल विपलादिक युक्त करना वर्ष प्रवेशके वारादिक हों ) ॥ ६ ॥

शिवघ्ना गताब्दाः स्वखाद्रीन्दुलवाढ्या जन्मतिथ्यन्वि-
तास्तेषु खाग्निशेषेऽब्दवेशतिथिः ॥ ७ ॥

ग्यारह गुणे किये हुए गताब्दोंमें अपना १७० एकसो सत्तरवां भाग युक्त करना और जन्मतिथि मिलाया तीस ३० का भाग देना शेष बचे वह वर्षप्रवेशकी तिथि जानना ( गताब्दोंको ११ गुणे करके २ जगे लिखना एक जगे १७० का भाग देना लब्ध आवे वह दूसरी जगे युक्त करना उसमें शुक्लप्रति-पदाको आदि ले जन्मतिथिकी संख्या मिलाना ३० तीसका भाग देना शेष बचे वह शुक्ल प्रतिपदाको आदि ले वर्ष प्रवेशकी तिथि हो ) ॥ ७ ॥

क्वचिद्वूने भूयुते वा ॥ ८ ॥

कोई समय गणितसे लायी हुई वर्षप्रवेशकी तिथिके दिन वर्ष प्रवेशका वार नहीं मिले तो आयी हुई तिथिमें एक घटा देना वा एक युक्त कर देना (तिथिसे वर्षप्रवेशका वार पछि हो तो १ घटा देना आगे हो तो १ मिला देना ) ॥ ८ ॥

जन्मार्कांशादियुग्वारतोऽब्दप्रवेशनिर्णयः ॥ ९ ॥

इत्यब्दप्रवेशाध्यायः ॥ २ ॥

जन्मसमयके स्पष्टसूर्यकी राशि अंशके समान राशि और अंश और वर्षप्रवेशके वारसे वर्षप्रवेशका निर्णय जानना ( जन्मके सूर्यके राशि अंश और वर्षप्रवेशका वार ये तीनों जिस दिन मिलें उस दिन वर्षप्रवेश होगा ) ॥ ९ ॥

उदाहरण ।

स्वस्तिश्रीसंवत् १९२८ शके १७९३ प्रवर्तमाने अमांतमाघकृष्ण ३ तृतीया परं ४ चतुर्थ्यां भौमवासरे चित्रानक्षत्रे श्रीसूर्योदयादिष्टघट्यादि ५६ । ४८ । १८ स्पष्टार्क १० । १६ । ५३ । ३९ । ल० ९ । २३ । २८ । २९।

अथ जन्माङ्कम्.

रा११र शु९ ८ ११मं बु१० १ ७ सू१२ ४गु ६चं २ १, ५कें

चंद्र ५ । २९ । ११ । ४९ । समये ज्योतिर्विच्छ्रीनिवासशर्मणो जन्म। इस जन्मपत्रका वर्षपत्र अभीष्ट शक१८२१ का करना है इसलिये शाके १८२१ मेंसे जन्मशक १७९३ घटाया २८ शेष बचे गताब्द हुए इनको १००७ से गुणे किये २८१९६ हुए इनमें ८०० आठसौका भाग दिया लब्ध ३५ वार आये शेष १९६ बचे इनको ६० साठ गुणे किये ११७६० हुए। फिर इनमें ८०० आठसौका भाग दिया लब्ध१४ घटी आयी शेप ५५० बचे इनको फिर ६० साठ गुणे किये ३३६००हुए ८०० का भाग दिया लब्ध पल ४२ आयी शेष ० बची इसको ६० गुणी करनेसे ० हुई ८०० का भाग दिया लब्ध ० शून्य विपल आयी। ऐसे आठसौका भाग देके लब्ध वार ३५ घटी१४पल४२ विपलात्मक चार फल आयें इनयें जन्म समयके भौमवारके २ इष्टघटी ५६पल ४८ विपल १८ मिलाये ३९।११ । ३० । १८ हुए वार ७ सातसे अधिक है अतः वार ३९ में सातका भाग दिया शेष ४ । ११ । ३० । १८ ये वर्षप्रवेशके वार घटी पल विपल हुए.

तिथिसाधन।

गताब्द२८को ११ गुणे किये ३०८ हुए इनको दो जगे लिखे ३०८ एक जगे १७० का भाग दिया लब्ध १ एक आया यह ३०८ में युक्त किया३०९ हुए इनमें कृष्णपक्षकी ४ चतुर्थीका जन्म है इससे शुक्ल प्रतिपदासे ४ पर्यंत गिननेसे जन्मतिथि १९ हुई ये मिलाये ३२८ हुए इनमें ३० तीसका भाग दिया शेष२८बचे यह वर्षप्रवेशकी तिथि हुई शुक्लप्रतिपदाको आदि ले गिननेसे अट्ठाइसवीं कृष्णपक्षकी १३त्रयोदशीके आयी परंतु त्रयोदशीके दिन वर्षप्रवेशका वार बुध नहीं मिलता है इस कारण इसमें १ एक तिथि युक्त करनेसे १४ चतुर्दशी हुई। एवं तिथि निश्चय होनेके अनन्तर जन्म समयके स्पष्ट सूर्यकी १०राशि

१ रविवारसे वार गिने जाते हैं।

१६ अंशके समान अंश और वर्ष प्रवेशका वार बुध, अमांत माघकृष्ण १४ के दिन मिलता है, इसलिये संवत् १९५६ शके १८२१ प्रवर्तमानमें अमांत माघकृष्ण १४ चतुर्दशी बुधवारके दिन सूर्योदयसे इष्ट घट्यादि ११ । ३० । १८ समयमें वर्ष २९ प्रवेश हुआ, गताब्द २८ ॥

इति श्रीज्योतिर्विद्वरश्रीमन्महादेवकृतवर्षप्रदीपिकाख्यताजिकग्रंथे तदङ्गजश्रीनिवासविरचितायां सोदाहरणभाषाव्याख्यायामब्दप्रवेशाध्यायः प्रथमः ॥ १ ॥

---

इष्टवारादिषु पातितगतपंक्तिवारादिषु शेषो दिनाद्यो धनम् ॥ १ ॥

अपने इष्ट वारादिकमेंसे पिछाड़ीकी गयी हुई समीपकी पंक्ति ( अवधि ) के वारादिक ( वार इष्ट घटी पल ) हीन करनेसे जो शेष बचे वह दिनादिक धन चालन होता है ॥ १ ॥

आगामिपंक्तिवारादिषु पातितेष्टवारादिषु शेषो दिनाद्यमृणम् ॥ २ ॥

आगेकी पंक्तिके वारादिक (वार इष्ट घटी पल ) मेंसे पिछाड़ीके अपने इष्ट-वारादिक हीन करनेसे जो शेष बचे वह दिनादिक ऋण चालन होता है । अर्थात् अवधिके वारादिकमेंसे अपने वारादिक हीन करनेसे ऋण और अपने वारादि-कमेंसे अवधिके वारादिक घटानेसे धन चालन होता है ॥ २ ॥

दिनाद्ये गतिघ्ने षष्ट्याप्तेऽशादिस्तेन पंक्तिस्थग्रहे संस्कृते स्पष्टः
खगो वक्रे तु वैपरीत्यं संस्कृतौ ॥ ३ ॥

दिनादिक चालनको गतिसे गुणन करके ६० साठका भाग देना, जो अंशादिकफल ( अंश कला विकलात्मक ३ तीन फल ) आवे उनकी पंक्ति (अवधि) के ग्रहमें संस्कार करनेसे (चालक धन हो तो युक्त और ऋण हो तो हीन करनेसे ) स्पष्ट ग्रह होता है और ग्रह वक्रगति हो तो उन्हीं अंशादिक फलोंका विपरीत संस्कार करना अर्थात् चालक धन हो तो ऋण और ऋण हो तो धन करना ॥ ३ ॥

गतर्क्षनाड्यः षष्टिशुद्धाः पृथक् स्थाप्याः ॥ ४ ॥

गत नक्षत्र(जिस नक्षत्रमें वर्षप्रवेश हो वह इष्ट नक्षत्र,उसके पहले बीते हुए नक्षत्र ) की घटी पलोंको साठमेंसे शोधकर दो जगे लिखना ॥ ४ ॥

१ साठका भाग देके अंशादिक फल लानेकी रीति उदाहरणमें स्पष्ट लिखी है ।

एकत्रेष्टघट्याढ्या भयातम् ॥ ५ ॥

एक जगह इष्ट घटी पल युक्त करनेसे भयात होता है ॥ ५ ॥

इतरत्रेष्टर्क्षघट्याढ्या भभोगः ॥ ६ ॥

दूसरी जगे इष्टनक्षत्र (इष्ट समयमें वर्तमान नक्षत्र ) की घटी पल युक्त करनेसे भभोग होता है ॥ ६ ॥

षष्टिघ्नं भयातं भभोगेनाप्तं स्पष्टं भयातम् ॥ ७ ॥

भयातको साठ६०से गुणा करना और भभोगका भाग देनेपर लब्ध घट्यादिक स्पष्ट भयात होता है । भयातको साठ गुणा करके भभोगका भाग देनेपर जो लब्ध घटी आवे, शेष बचे उसको६०गुणा करके फिर भभोगका भाग देना जो लब्ध पल आवे शेष बचे उनको साठगुणे करना, फिर भभोगका भाग देना लब्ध विपल आवे ऐसे घट्यादिक फल तीन आता है उसे स्पष्ट भयात जानना चाहिये७

गतर्क्षसंख्याषष्टिघ्ना भयातान्विता द्विघ्ना नवाप्तांऽशादिरिंदोः॥ ८ ॥

साठगुणी की हुई गत नक्षत्रकी संख्यामें स्पष्ट भयात युक्त करके द्विगुण ( दोगुणी ) करना और नवका भाग देना, जो अंशादिक फल ३ लब्ध आवे वह अंशादिक स्पष्टचंद्र होता है । गत नक्षत्रकी संख्याको६०गुणी करके उसमें स्पष्ट भयात मिलाना और उसको दोगुणी करना, उसमें नव ९ का भाग देना, लब्ध अंश आवे शेष बचे उनको साठगुणे करना और नीचेकी पल मिलाना. फिर ९ नवका भाग देना, लब्ध कला होती है और जो शेष बचे उनको फिर साठगुणे करना, नीचे लिखी विपल मिलाना और नवका भाग देना लब्ध आवे वह विकला जानना, ऐसे अंश कला विकलात्मक फल तीन लावे वह स्पष्ट अंशादि चंद्र हो अंशमें तीसका भाग देना लब्ध राशि शेष अंश समझना ॥ ८ ॥

खखाष्टभभोगेन भक्ता अंशात्मिका गतिः ॥ ९ ॥

आठसौ ८०० के भभोगका भाग देना जो लब्ध आवे फल तीन वह अंशादिक चन्द्रकी स्पष्ट गति होती है ( अंशको ६० गुणे करके कला मिलानेसे कलादिक गति होती है ) ॥ ९ ॥

---

१ अश्विनीनक्षत्रको आदि ले गत नक्षत्रपर्यंत गिननेसे जो संख्या हो उसको ।

जनुरुदयभादिषु भांकमात्रे गताब्दांकयोगेऽर्कभक्ते मुन्था ॥१०॥

राश्यादिक ( राशि अंश कला विकलात्मक ) जन्म लग्नकी केवल राशिके अंकमें ही गताब्दसंख्याका अंक युक्त करके १२ बारहका भाग देना जो शेष बचे उसे मुन्था जानना ॥ १० ॥

सूर्यैकांशभोगकाले मुन्था पंचकला भुनक्ति ॥ ११ ॥

सूर्यके एक अंशके भोगसमयमें मुन्था पांच कला भोगती है, अर्थात् प्रतिदिन मुन्था पांच कला चलती है ॥ ११ ॥

उदाहरण।

अथांत माघ कृष्ण १४ चतुर्दशी बुधवारके दिन इष्ट ११।३०।१८ से वर्षप्रवेश हुआ, इसके समीपकी पंक्ति (अवधि) पंचागमें उसी दिन इष्ट२२।१की है। यह वर्षप्रवेश समयसे आगेकी है, इसलिये सूत्रके अनुसार अवधिके वारादिक ४।२२।१मेंसे वर्षप्रवेशके इष्ट वारादिक४।११।३०।घटाये शेष०।१०।३१बचे यह दिनादिक ऋण चालक हुआ–इस दिनादिक चालक०।१०।३१को सूर्यकी गति ६० ।१९ से गोमूत्रिका लिखके गुणन किया तो ये अंक आये इनमें नम्बर६के अंकमें६०साठका भाग देनेपर लब्ध९आये उनको नंबर पांचके अंकोंमें युक्त करके नम्बर पांचके अंकोंको नम्बर३तीनके अंकमें और नम्बर४चारके अकोंको नम्बर२दोके

| ६० | १९ |
|---|---|
| नम्बर१– | ०नं०-४ |
| २-६०० | १९०-५ |
| ३--१८६० | ५८९-६ |

अकोंमें मिलाये तो इस प्रकार हुए, फिर नम्बर३तीनके अंकमें६० साठका भाग दिया लब्ध ३४ आये, इनको नम्बर दोके अंकोंमें मिलाये तो ६३४ हुए इनमें साठका भाग दिया लब्ध १० कला आयी, शेष ३४ विकला रही, फिर कला १०में ६०साठ का भाग दिया लब्ध०अंश आया, ऐसे साठका भाग देनेसे अंशादिक०। १०। ३४ फल आये। इनको अवधिमें स्थित सूर्य १०। १७। ४। ७में ऋण किये १०। १६।५३। ३३ शेष बचे यह स्पष्ट सूर्य हुआ। इसी प्रकार शेष

| ६० | १९ |
|---|---|
| १--नम्बर० | |
| २--६० | |
| ३--२०५९ | |

सर्व ग्रह किये परन्तु राहु वक्रगति है इस कारण राहुकी गति ३। ११ से चालक ०। १०। ३१ को उक्त रीतिसे गुणन करके ६० साठका भाग देके आये हुए ०। ०। ३४ अंशादिक फलोंकी अवधिमें स्थित राहु ७। २३। ४०। ४०। में विपरीत संस्कार किया अर्थात् चालक ऋण है, इस कारण धन किया ७। २३। ४१। १४। राहु स्पष्ट हुआ।

स्पष्ट चंद्र साधन।

वर्षप्रवेशके दिन धनिष्ठा घट्यादिक ३७। ५६ है, वर्षप्रवेश धनिष्ठा नक्षत्रमें हुआ है अतएव धनिष्ठा इष्ट नक्षत्र और श्रवण गतनक्षत्र हुआ। गतनक्षत्र श्रवणकी घटी ४१ पल ५१ को सूत्र ४ के अनुसार ६० साठ घटीमेंसे हीन किया १८। ९ शेष बचे, इनको दो जगे लिखे १८। ९ एक जगे इष्टघटी ११।३० युक्त की२९। ३९। भयात हुआ, दूसरी जगे इष्ट नक्षत्र धनिष्ठाकी घटी ३७ पल ५६ मिलायी तो५६। ५ भभोग हुआ। भयातको ६० साठ गुणा करके

| | | |
|---|---|---|
| १८ ९ | ११ इष्ट. ३० घटी. | २९ भया- ३९ त. |
| १८ ९ | ३७इष्टनक्षत्र. ५६ घटी. | ५६ भभो- ५ ग. |

भभोगका भाग देना है, परंतु भयात भभोग दोनों घट्यादिक हैं, अतःप्रथम इनको सवर्णित किये भयात १७७९ भभोग ३३६५ हुए, तदनंतर भयात १७७९को साठगुणा किया १०६७४० हुए। इनमें भभोग ३३६५ का भाग दिया लब्ध ३१ घटी आयी शेष २४२५ बचे; इनको साठ गुणे किये १४५५०० हुए, भभोग ३३६५ का भाग दिया,लब्ध ४३ पल हुए, शेष८०५ बचे उनको ६० गुणे किये तो ४८३०० हुए इनमें फिर ३३६५ का भाग दिया लब्ध १४ विपल आयी। ऐसे घट्यादिक ३१। ४३। १४ स्पष्ट भयात हुआ। तदनन्तर अश्विनीसे गत नक्षत्र श्रवण पर्यंत गिननेसे२२संख्या आयी यह गत नक्षत्रकी संख्या हुई, इसको ६० साठगुणी की तो १३२० हुई, इसमें स्पष्ट भयात ३१। ४३। १४ युक्त किया १३५१। ४३। १४ हुए। इनको २ द्विगुण किये २७०३। २६। २८ हुए, इनमें ९ नवका भाग दिया लब्ध३०० अंश आये, शेष ३ बचे, इनको ६० गुणे किये १८० हुए इनमें नीचेके पलके अंक २६ मिलाये २०६ हुए इनमें नवका भाग दिया लब्ध २२ कला आयीं शेष ८ बचे इनको ६० साठगुणे किये तो ४८० हुए, विपलके अंक२८

मिलाये तो५०८हुए, फिर९का भाग दिया५६विकला हुई, शेष९का भाग देकर उक्त रीतिसे अंशादिक फल३लाये३००।२२।५६यह अंशादिक स्पष्ट चन्द्र हुआ। अंशमें ३० तीसका भाग दिया लब्ध१० राशि शेष अंश०बचे इस प्रकार स्पष्ट-चन्द्र १०।०।२२।५६। राश्यादिक हुए।

गतिसाधन।

आठसौ ८००।०में भभोग ५६।५ का भाग दिया परन्तु दोनों घट्यादिक हैं, इस लिये दोनोंको प्रथम सवर्णित किये भाज्य४८०००भाजक३३६५हुए,भाज्यमें भाजकका भाग दिया लब्ध अंशादिक १४।१५।५२चन्द्रकी स्पष्टगति हुई अंश १४को ६० साठगुणे करके १५ मिलानेसे ८५५।५२ कलादिक गति हुई।

मुंथासाधन।

जन्मलग्न ९।२३।२८।२९ की राशि ९ के अंकमें गताब्द संख्या २८ युक्त किये तो३७।२३।२८।२९हुए, फिर१२बारहका भाग दिया शेष१।२३।२८। २९ मुन्था हुई, गति ५।०॥

अथ स्पष्टाः ग्रहाः सजवाः।

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. | मुं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १० | १० | १० | ११ | ७ | ११ | ८ | ७ | १ | १ |
| २६ | ० | ७ | १ | १८ | २५ | ९ | २३ | २३ | २३ |
| ५३ | २२ | ३१ | ३५ | ५६ | २ | ५४ | ४१ | ४१ | २८ |
| ३९ | ५६ | ३६ | ८ | ५५ | ४८ | ५९ | १३ | १३ | २९ |
| ६० | ८५५ | ४८ | ७५ | ५ | ७१ | ४ | ३× | ३× | ५ |
| १९ | ५२ | ५० | ३२ | ३२ | ३२ | ९ | ११ | ११ | ० |

नागक्षागोऽङ्कदस्राह्निदन्ताः क्रमोत्क्रमा मेषादीनां लंकोदयापलानि१२॥

नाग ८ ऋक्ष २७ लिखनेसे२७८ हुए फिर गो ९ अंक ९ दस्र२ लिखनेसे २९९ हुए, पुनः'त्रि'तीन ३, दन्त ३२ मिलाकर ३२३ हुए। इसप्रकार क्रम और उत्क्रम(उलटे)करनेसे मेषादिक राशियोंके लंकोदय पल जानना॥१२॥

स्वचरार्द्धेन युताः स्वदेशोदयाः ॥ १३ ॥

अपने गामके चरखंडा उक्त लंकोदय पलमें क्रमसे हीन और युक्त करनेसे स्वदेशोदय (अपने गामका उदय) होता है, जैसे रतलामके चरखंडा ५१ । ४१ । १७ है इनको लंकोदयपलमें क्रमसे प्रथम हीन किये, फिर युक्त किये वो नीचे कोष्ठकमें लिखे हुए स्वदेशोदय हुए ऐसे ही प्रत्येक अभीष्ट गामके स्वदेशोदय जानना चाहिये ॥ १३ ॥

| लंकोदयाः | | चरखंडा | | | स्वदेशोदया. |
|---|---|---|---|---|---|
| मे. | २७८ | मी. | ५१ | [illegible] | २२७ |
| वृ. | २९९ | कुं. | ४१ | | २५८ |
| मि | ३२३ | म. | १७ | | ३०६ |
| क. | ३२३ | ध. | १७ | [illegible] | ३४० |
| सिं. | २९९ | वृ. | ४१ | | ३४० |
| क. | २७८ | तु. | ५१ | | ३२९ |

उदयास्त्रिंशद्धृता मेषादीनां पलाद्या गतयः ॥ १४ ॥

उदयों ( लंकोदय और स्वदेशोदय )की संख्यामें तीस ३०का भाग देनेपर जो आवे वह मेषादिक राशियोंकी पलादिक गति होती है, अर्थात् स्वदेशोदयकी संख्यामें ३० तीसका भाग देनेसे स्वदेशके लग्नोंकी पलादिक गति, एवं लंकोदयकी संख्यामें ३० तीसका भाग देनेसे लंकाके उदयोंकी पलादिक गति होती है ॥ १४ ॥

उदाहरण ।

मेष राशिके स्वदेशोदय २२७ में ३० तीसका भाग दिया लब्ध ७, शेष १७ बचे, इनको ६० साठगुणे किये १०२० हुए फिर ३० का भाग दिया, लब्ध ३४ हुए । यह मेष राशिके स्वदेशोदयकी पलादिक गति ७।३४ हुई । ऐसे ही बारह राशियोंमें जानना चाहिये ॥

---

१ गणेशदैवज्ञः "मेषादिगे सायनभागसूर्ये दिनार्द्धजा भा पलभा भवेत्सा । त्रिष्ठा हताःस्युर्दशभिर्भुजंगैर्दिग्भिश्चरार्द्धानि गुणोद्धृतान्त्या ॥ १ ॥" अर्थात् सायन मेषार्कके आरम्भ दिनमें मध्याह्न समयमें शंकुकी जो छाया हो वह पलभा होती है । जिस गामके चरखंड करना हो उस गामकी पलभाको तीन जगे लिखना, एक जगे १० दशगुणी, दूसरी जगे आठगुणी, तीसरी जगे १० दशगुणी करना, फिर ३ तीनका भाग देनेपर उस गामका चरखण्ड होता है ।

लंकोदयोंकी पलादिकगतिका चक्र.

| मे.० | वृ.१ | मि.२ | क.३ | सिं.४ | क.५ | तु.६ | वृ.७ | ध.८ | म.९ | कुं.१० | मी.११ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |
| ९ | ९ | १० | १० | ९ | ९ | ९ | ९ | १ | १० | ९ | ९ |
| १६ | ५८ | ४६ | ४६ | ५८ | १६ | १६ | ५८ | ४६ | ४६ | ५८ | १६ |

रतलामशहरके स्वदेशोदयोंकी पलादिगतिका चक्र.

| मे.० | वृ.१ | मि.२ | क.३ | सिं.४ | क.५ | तु.६ | वृ.७ | ध.८ | म.९ | कुं.१० | मी.११ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |
| ७ | ८ | १० | ११ | ११ | १० | १० | ११ | ११ | १० | ८ | ७ |
| ३४ | ३६ | १२ | २० | २० | ५८ | ५८ | २० | २० | १२ | ३६ | ३४ |

शके वेदवेदाब्ध्यूनेऽयनांशकलाः ॥ १५ ॥

शकमेंसे ४४४ चारसौ चौवालिस हीन करनेपर जो शेष बचे वह अयनांशकला होती हैं(कलाके६०साठका भाग देना लब्ध अंश शेष कला समझना)१५

उदाहरण.

जैसे शके १८२१ का अयनांश करना है अतः शके १८२१ मेंसे ४४४ चारसो चौवालिस हीन किये तो१३७७हुए ये अयनांश कला हुई। इसमें ६० का भाग दिया लब्ध२२अंश शेष५७कला बची यह अंशादिक अयनांश हुआ॥

अयनांशहीने चक्रांशेऽवशिष्टांशाधस्ताच्छून्यत्रयं लेख्यम् ॥ १६ ॥

अयनांशको चक्रांश ( ३६० अंशों ) मेंसे हीन करना, शेष बचे हुए अंशके नीचे तीन शून्य लिखना ॥ १६ ॥

ततस्त्रिंशत्त्रिंशदंशकोष्ठकेषु मेषादिगतियोगे भावाङ्कपत्रे ॥ १७ ॥

तदनन्तर तीस तीस अंकोंके कोष्ठकोंमें लंकोदय और स्वदेशोदयकी मेषादिक राशियोंकी पलादिक गतिक्रमसे प्रथम मेषकी, तदनन्तर वृषभकी, फिर मिथुन, कर्क सिंह इस क्रमसे बारहों राशियोंकी पलादिकगति युक्त करना, भावपत्र और लग्नपत्र हो अर्थात् लंकोदयोंकी मेषादिक राशियोंकी पलादिक गति युक्त करनेसे भावपत्र और स्वदेशोदयकी मेषादिक राशियोंकी गति क्रमसे युक्त करनेसे लग्नपत्र होता है ॥ १७ ॥

उदाहरण।

प्रथम तीन सौ साठ ३६० कोष्ठकके दो चक्र बनाना, उनके दक्षिण तरफ मेषादि १२ बारह राशि लिखना। ऊपर ० शून्यको आदि ले २९ उनतीसपर्यंत अंश लिखना,तदनन्तर अयनांश हीन करना३६० तीनसौ साठ अंशमेंसे और जो शेष बचे उस कोष्ठकके अंकमें तीसका भाग देना, जो लब्धराशि

शेष अंश बचेंगे उस राशिके अंशके नीचे तीन तीन शून्य लिखना, जैसे—अयनांश २२ । ५७ हैं यह २३ तेईसके समीप है इससे ३६० मेंसे २३ हीन किये ३३७ शेष बचे, इसमें तीस ३० का भाग दिया लब्ध ११ राशि शेष ७ अंश रहे । इससे विना परिश्रम शीघ्र ज्ञात हो गया कि ११ मीनराशिके ७ अंशके नीचे तीन शून्य लिखना ऐसे तीन शून्य लिखके फिर क्रमसे मेषादिक राशियोंकी पलादिक गति मिलायी तो भावपत्र और लग्नपत्र हुए ।

**भावपत्रसर्वत्र अयनांश २३।०।०**

| | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ग. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. ० | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ० |
| | ३३ | ४२ | ५१ | ० | १० | १९ | २८ | ३८ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | १ |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १६ |
| वृ. १ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १३ | १३ | १३ | १३ | ० |
| | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५० | १ | १२ | २३ | ३३ | १ |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ५८ |
| मि. २ | १३ | १३ | १४ | १४ | १४ | १४ | १४ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १७ | १७ | १७ | १७ | १७ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | ० |
| | ४४ | ५५ | ६ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | ११ | २२ | ३२ | ४३ | ५४ | ४ | १५ | २६ | ३८ | ४७ | ५८ | ९ | १९ | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | १० |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ४६ |
| क. ३ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | २० | २० | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २४ | ० |
| | ७ | १८ | २९ | ३९ | ५० | १ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १३ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १३ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १० |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १० | ४६ |
| सिं. ४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | २८ | ० |
| | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५९ | ८ | १७ | २६ | ३६ | ४५ | ५४ | ३ | १३ | २२ | ३१ | ४१ | ५० | ५९ | ८ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | १ |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ५८ |
| क. ५ | २८ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ० |
| | ५५ | ४ | १३ | २२ | ३२ | ४१ | ५० | ० | ९ | १८ | २७ | ३६ | ४६ | ५५ | ४ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५१ | ० | ९ | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५६ | ५ | १४ | २३ | १ |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ५६ |
| तु. ६ | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३८ | ० |
| | ३३ | ४२ | ५१ | ० | १० | १९ | २८ | ३८ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | १ |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | १६ |
| वृ. ७ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ० |
| | २७ | ३७ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५० | १ | १२ | २३ | ३३ | १ |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ५८ |
| ध. ८ | ४३ | ४३ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४५ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ० |
| | ४४ | ५५ | ६ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | १० | २३ | ३३ | ४३ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | १९ | ३० | ४१ | ५२ | ३ | १३ | २४ | ३५ | ४६ | ५६ | १० |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ४६ | ३२ | १८ | ४ | ५० | ३६ | २२ | ८ | ५४ | ४० | २६ | १२ | ५८ | ४४ | ३० | १६ | २ | ४८ | ३४ | २० | ६ | ५२ | ४६ |
| म. ९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५० | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५४ | ० |
| | ७ | १८ | २९ | ३९ | ५० | १ | १२ | २३ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १० |
| | ३८ | २४ | १० | ५६ | ४२ | २८ | १४ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | ४६ |
| कुं. १० | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ० |
| | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १२ | २२ | ३१ | ४० | ४९ | ५९ | ८ | १७ | २६ | ३६ | ४५ | ५४ | ३ | १३ | २२ | ३१ | ४१ | ५० | ५९ | ८ | १८ | २७ | ३६ | ४५ | १ |
| | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ५८ |
| मी. ११ | ५८ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ० |
| | ५५ | ४ | १३ | २२ | ३२ | ४१ | ५० | ० | ९ | १८ | २७ | ३६ | ४६ | ५५ | ४ | १४ | २३ | ३२ | ४१ | ५१ | ० | ९ | १९ | २८ | ३७ | ४६ | ५६ | ५ | १४ | २३ | १ |
| | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ८ | २४ | ४० | ५६ | १२ | २८ | ४४ | ० | १६ | ३२ | ४८ | ४ | २० | ३६ | ५२ | ५६ |

लग्नपत्रं रत्नपुरे पलभा ५।८ अयनांश २२।०।० चरखंड ५१।४१।१७

| रा. | ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ग. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ६ | ० |
|  | ५४ | १ | ९ | १६ | २४ | ३१ | २९ | ४७ | ५५ | ४ | १२ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५५ | ४ | १३ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५६ | ४ | १३ | २१ | ३० | ३९ | ४७ | ५६ | ७ |
| ० | २ | ३६ | १० | ४४ | १८ | ५२ | ३६ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ३४ |
| वृ. | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | ९ | १० | १० | १० | १० | १० | १० | ११ | ११ | ११ | ११ | ११ | ० |
|  | ४ | १३ | २२ | ३० | ३९ | ४७ | ५६ | ५ | १५ | २५ | ३५ | ४५ | ५६ | ६ | १६ | २६ | ३६ | ४७ | ५७ | ७ | १७ | २७ | ३८ | ४८ | ५८ | ८ | १८ | २९ | ३९ | ४९ | ८ |
| १ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | १२ | १२ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ |
| मि. | ११ | १२ | १२ | १२ | १२ | १२ | १३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १३ | १४ | १४ | १४ | १४ | १४ | १५ | १५ | १५ | १५ | १५ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १६ | १७ | १७ | ० |
|  | ५९ | ९ | २० | ३० | ४० | ५० | ० | ११ | २२ | ३३ | ४५ | ५६ | ७ | १९ | ३० | ४१ | ५३ | ४ | १५ | २७ | ३८ | ४९ | १ | १२ | २३ | ३५ | ४६ | ५७ | ९ | २० | १० |
| २ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | १२ |
| क. | १७ | १७ | १७ | १८ | १८ | १८ | १८ | १८ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | १९ | २० | २० | २० | २० | २० | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २२ | २२ | २२ | २२ | २२ | २३ | ० |
|  | ३१ | ४३ | ५४ | ५ | १७ | २८ | ३९ | ५१ | २ | १३ | २५ | ३६ | ४७ | ५९ | १० | २१ | ३३ | ४४ | ५५ | ७ | १८ | २९ | ४१ | ५२ | ३ | १५ | २६ | ३७ | ४९ | ० | ११ |
| ३ | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | २० |
| सिं. | २३ | २३ | २३ | २३ | २३ | २४ | २४ | २४ | २४ | २४ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २६ | २६ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २७ | २८ | २८ | २८ | ० |
|  | ११ | २३ | ३४ | ४५ | ५७ | ८ | १९ | ३१ | ४१ | ५२ | ३ | १४ | २५ | ३६ | ४७ | ५८ | ९ | २० | ३१ | ४२ | ५३ | ४ | १५ | २६ | ३७ | ४८ | ५९ | १० | २१ | ३२ | ११ |
| ४ | ४८ | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | २० |
| क. | २८ | २८ | २९ | २९ | २९ | २९ | २९ | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३० | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३१ | ३२ | ३२ | ३२ | ३२ | ३० | ३२ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३३ | ३४ | ० |
|  | ४३ | ५४ | ५ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | १० | २१ | ३२ | ४३ | ५४ | ५ | १६ | २७ | ३८ | ४९ | ० | ११ | २२ | ३३ | ४४ | ५५ | ६ | १७ | २८ | ३९ | ५० | १ | १० |
| ५ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | ५८ | ५६ | ५४ | ५२ | ५० | ४८ | ४६ | ४४ | ४२ | ४० | ३८ | ३६ | ३४ | ३२ | ३० | २८ | २६ | २४ | २२ | २० | १८ | १६ | ५८ |
| तु. | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३४ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३५ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३७ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३८ | ३९ | ३९ | ३९ | ३९ | ० |
|  | १२ | २३ | ३४ | ४५ | ५६ | ७ | १८ | २९ | ४० | ५१ | ३ | १४ | २५ | ३७ | ४८ | ५९ | ११ | २२ | ३३ | ४५ | ५६ | ७ | १९ | ३० | ४१ | ५३ | ४ | १५ | २७ | ३८ | १० |
| ६ | १४ | १२ | १० | ८ | ६ | ४ | २ | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ५८ |
| वृ. | ३९ | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४० | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४१ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४२ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४३ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४४ | ४५ | ४५ | ० |
|  | ४९ | १ | १२ | २३ | ३५ | ४६ | ५७ | ९ | २० | ३१ | ४३ | ५४ | ५ | १७ | २८ | ३९ | ५१ | २ | १३ | २५ | ३६ | ४७ | ५९ | १० | २१ | ३३ | ४४ | ५५ | ७ | १८ | ११ |
| ७ | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | २० |
| ध. | ४५ | ४५ | ४५ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४६ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४८ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ४९ | ५० | ५० | ५० | ५० | ० |
|  | २९ | ४१ | ५२ | ३ | १५ | २६ | ३७ | ४९ | ४९ | ९ | १९ | २९ | ४० | ५० | ० | १० | २० | ३१ | ४१ | ५१ | १ | ११ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ | २ | १३ | २३ | ३३ | ११ |
| ८ | ४० | ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | १२ | ३६ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | २० |
| म. | ५० | ५० | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५१ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५२ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५३ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५४ | ५५ | ० |
|  | ४३ | ५३ | ४ | १४ | २४ | ३४ | ४४ | ५५ | २ | १२ | २० | २९ | ३८ | ४६ | ५५ | ३ | १२ | २१ | २९ | ३८ | ४६ | ५५ | ४ | १२ | २१ | २९ | ३८ | ४७ | ५५ | ४ | १० |
| ९ | ३६ | ४८ | ० | १२ | २४ | ३६ | ४८ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | १२ |
| कुं. | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५५ | ५६ | ५६ | ५६ | ५१ | ५६ | ५६ | ५६ | ५६ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५७ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ५८ | ० |
|  | १२ | २१ | ३० | ३८ | ४७ | ५५ | ४ | १३ | २० | २८ | ३५ | ४३ | ५० | ५८ | ५ | १३ | २१ | २८ | ३६ | ४३ | ५१ | ५८ | ६ | १४ | २१ | २९ | ३६ | ४४ | ५१ | ५९ | ८ |
| १० | ४८ | २४ | ० | ३६ | १२ | ४८ | २४ | ० | ३४ | ८ | ४२ | १६ | ५० | २४ | ५८ | ३२ | ६ | ४० | १४ | ४८ | २२ | ५६ | ३० | ४ | ३८ | १२ | ४६ | २० | ५४ | २८ | ३६ |
| मी. | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ५९ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | २ | ० |
|  | ७ | १४ | २२ | २९ | ३७ | ४४ | ५२ | ० | ७ | १५ | २२ | ३० | ३७ | ४५ | ५२ | ० | ८ | १५ | २३ | ३० | ३८ | ४५ | ५३ | १ | ८ | १६ | २३ | ३१ | ३८ | ४६ | ७ |
| ११ | २ | ३६ | १० | ४४ | १८ | ५२ | २६ | ० | ३४ | ८ | ४२ | १६ | ५० | २४ | ५८ | ३२ | ६ | ४० | १४ | ४८ | २२ | ५६ | ३० | ४ | ३८ | १२ | ४६ | २० | ५४ | २८ | ३४ |

अथ लग्नस्पष्टरीतिः ।

भानुभांशजं लग्नपत्रकोष्ठकमिष्टान्वितं तन्न्यूनकोष्ठजं भांशं
भानुकलाद्यन्वितं तत इष्टाल्पकोष्ठांतरेऽल्पैष्यकोष्ठांतरेणाप्त-
मंशादिफलं पूर्वेण योजितं लग्नं भवेत् ॥ १८ ॥

सूर्यकी राशि अंश प्रमाण लग्नपत्रके कोष्ठकमें इष्ट घटी पल विपल युक्त करना, उस ( इष्ट युक्त किये हुए कोष्ठक ) से अल्पकोष्ठकके राशि-अंश लेना, अर्थात् जिस कोष्ठकमें इष्ट युक्त किये हुए कोष्ठकसे किंचित् न्यून अंक मिले उसके सामने जो राशि और ऊपर जो अंश हो वह अंश लेना । राशि-अंशके नीचे स्पष्ट सूर्यकी कला विकला युक्त करना, तदनंतर इष्ट युक्त किये हुए कोष्ठक और अल्प कोष्ठकका अन्तर करना, जो शेष बचे उसमें अल्पकोष्ठक और उसके आगेका ऐष्य कोष्ठकका अन्तर करके भाग देना, जो अंशादिक फल ३ तीन लब्ध आवे वह प्रथम आये हुए राश्यादिकमें युक्त करे तो लग्न स्पष्ट होता है ॥ १८ ॥

लग्नपत्रस्थभानुभांशजकोष्ठं स्वाधःस्थितसप्तमकोष्ठकाद्धीनं दिनमानम् ॥ १९ ॥

सूर्यकी राशि अंशप्रमाण लग्नपत्रमें जो कोष्ठक है उसको अपने नीचेके सातवें कोष्ठकमेंसे हीन करे, जो शेष बचे वह दिनमान जाने ॥ १९ ॥

तच्च षष्टिशुद्धं रात्रिमानम् ॥ २० ॥

दिनमानको ६० साठमेंसे शोधनेपर रात्रिमान होता है ॥ २० ॥

सूर्योदयादिष्टे रात्र्यर्द्धयुते तुर्यभावेष्टम् ॥ २१ ॥

सूर्योदयसे घट्यादिक इष्ट समयमें रात्र्यर्द्ध ( रात्रिमानका अर्द्ध ) युक्त करे तो चतुर्थ भावका इष्ट होता है ॥ २१ ॥

एतदादाय भावपत्रतो लग्नवच्चतुर्थभावसाधनम् ॥ २२ ॥

इस प्रकार चतुर्थ भावका इष्ट ले करके भावपत्रपर लग्नसाधनकी रीतिके अनुसार ( जैसे लग्न लाये हैं उसी तरहसे ) चतुर्थ भावका साधन करना चाहिये ॥ २२ ॥

लग्नशोधिततुर्यषष्ठांशो लग्ने पञ्चवारं योज्यस्ततस्स षष्ठांशो रूपाच्छुद्धस्तुर्ये पञ्चवारं योजितश्चेल्लग्नादयस्ससन्धयः षड्भावाः ॥२३ ॥

लग्न निकले हुए चतुर्थ भावके षष्ठांशको (चतुर्थ भावमेंसे लग्नको) हीन करना, जो राश्यादिक शेष बचे उसकी राशिके अंकमें ६ छःका भाग देना, जो लब्ध राशि आवे और शेष बचे उनको तीस ३० गुणे करके नीचेके अंश मिलाकर६छःका भाग दे, फिर जो लब्ध अंश आवे और शेष बचे उनको६०साठ-

गुणे करके नीचेकी कला मिलाना, फिर६ छःका भाग देना, एवं जो लब्ध कला आवे और शेष बचे उनको ६० गुणे करके विकला मिलाना, फिर ६ छःका भाग देना, जो लब्ध विकला आवे तथा शेष बचे उनको फिर६०गुणे करके६ छःका भाग देनेपर जो लब्ध आवे वह प्रतिविकला जानना ऐसे ६ छःका भाग देनेसे जो राश्यादिक फल आवे वह षष्ठांश होता है, उस षष्ठांशको लग्नमें पांचवार युक्त करना, तदनंतर फिर उस षष्ठांशको एकराशिमेंसे (१।०।०।०) शोधके चतुर्थ भावमें पांच वार मिलावे तो लग्नको आदि ले संधिसहित ६ छठा भाव होता है ॥ २३ ॥

एते षड्भोनाः शेषाः षड्भावाः ॥ २४ ॥

इन छहों भावोंमेंसे छः छः राशि हीन करनेसे शेष रहे हुए छहों भाव होते हैं ॥ २४ ॥

ग्रहः स्वाधिष्ठितभावारम्भसंधितो न्यूनो गतभावोत्थं ताद्दग्विरामसंध्यधिक उत्तरभावोत्थं फलं प्रयच्छति ॥ २५ ॥

ग्रह जिस भावमें स्थित हो उस भावकी आरंभ ( पहलेकी ) संधिसे न्यून ( कमती ) हो तो गतभावजनित ( पीछेके भावका ) फल देता है। ऐसे ही विराम ( आगेकी ) सन्धिसे अधिक हो तो उत्तर ( आगेके ) भावजनित फलको देता है ॥ २५॥

ग्रहसंध्यंतरं नखघ्नं भावसंध्यंतरेणाप्तं फलं विंशोपकाः ॥ २६ ॥

ग्रहसन्धिके अन्तरको ग्रह जिस भावमें स्थित हो उस भावसे कमती हो तो आरम्भसन्धिके साथ और भावसे ग्रह अधिक हो तो विराम ( आगेकी ) सन्धिके साथ अन्तर करके बीसगुणा करना और भावसन्धिके अन्तरका जिस सन्धिके ग्रहका अन्तर किया है उसी सन्धिके भावके साथ अन्तर करके भाग देना, जो फल आवे वह विंशोपका जानना और यदि ग्रह आरम्भसन्धिसे न्यून हो वा विराम सन्धिसे अधिक हो तो जिस भाव और सन्धिके बीचमें ग्रह हो उस भाव और सन्धिका अन्तर करके ग्रह सन्धिके अन्तरमें भाग देना, अर्थात् आरम्भ सन्धिसे ग्रह न्यून हो तो पहलेके भाव और सन्धिसे अन्तर करना और ग्रह आगेकी सन्धिसे अधिक हो तो आगेके भावसे सन्धिका अन्तर करके बीसगुणे किये हुए ग्रह सन्धिके अन्तरमें भाग देनेपर जो फल आवे वह विंशोपका होता है ॥ २६ ॥

उदाहरण।

स्पष्टसूर्य १० । १६ । ५३ । ३९ है, इसकी राशि १० अंश १६ के प्रमाण लग्नपत्रमें कोष्ठक देखा ५७ । २१ । ६ है, इसमें इष्टघट्यादि ११ । ३० । १८ मिलाया तो ६८ । ५१ । २४ हुए । घटीका अंक ६० साठसे अधिक है; अतः साठका भाग दिया शेष ८ । ५१ । २४ रहे, यह इष्ट युक्त किया हुआ लग्नपत्रका कोष्ठक हुआ । इस इष्टयुक्त कोष्ठकसे अल्पकोष्ठक लग्नपत्रमें ८ । ४५। ४८ एक १ राशी ११ ग्यारह अंशके कोष्ठकमें मिलता है, इसकारण १ वृषराशि ११ अंश लिये इसके नीचे सूर्यकी कला ५३ विकला ३९ युक्त किया तो १ । ११ । ५३ । ३९ हुआ, तदनन्तर इष्टयुक्त कोष्ठक ८ । ५१ । २४ और अल्पकोष्ठक ८ । ४५ । ४८ का अन्तर किया तो ० । ५ । ३६ हुआ, इसमें अल्प कोष्ठक ८ । ४५ । ४८ । और ऐष्य कोष्ठक ८ । ५६ । ० के अन्तर० । १० । १२ का भाग दिया परन्तु भाज्य भाजक दोनों कलादिक हैं अतएव इनको सवर्णित किये तो भाज्य३३६ भाजक ६१२ हुए, भाज्यमें भाजकका भाग दिया लब्ध ० शून्य अंश आया शेष बचे ३३६ को ६० साठगुणे किये २०१६० हुए । इनमें फिर ६१२ भाजकका भाग दिया लब्ध ३२ कला आयी, शेष ५७६ बचे उनको ६० साठगुणे किये तो ३४५६० हुए। इनमें भाजक ( ६१२ ) का भाग दिया लब्ध ५६ विकला आयी। ऐसे अंशादिक ० । ३२ । ५६ फल तीन आये इनको प्रथम आये हुए राश्यादिक १ । ११ । ५३ । ३९ में युक्त किये तो १ । १२ । २६ । ३५ । हुए यह राश्यादिक लग्न हुआ ।

दिनमानसाधन।

सूर्यकी राशि १० अंश १६ प्रमाण लग्नपत्रका कोष्ठक ५७ । २१ । ६ को अपने नीचेके सातवें कोष्ठक २६ । ९ । ४२ मेंसे हीन किया तो २८ । ४८ । ३६ इतना दिनमान हुआ ।

रात्रिमानसाधन।

दिनमान २८ । ४८ । ३६ को ६० साठमसे शोधन किया तो ३१ ।११। २४ रात्रिमान हुआ, इसको आधा किया तो १५।३५ । ४२ रात्र्यर्द्ध हुआ ।

चतुर्थभाव-इष्टसाधन ।

सूर्योदयसे इष्ट ११ । ३० । १८ । में रात्र्यर्द्ध १५ । ३५ । ४२ युक्त किया तो २७ । ६ । ० इतना चतुर्थ भावका इष्ट हुआ ।

चतुर्थभावसाधन ।

स्पष्टसूर्य १०।१६।५३।३९ की राशि १० अंश १६ प्रमाण भावपत्रका कोष्ठक ५६।४५।२४ में चतुर्थभावका इष्ट २७।६।० मिलाया ८३।५१।२४ हुए, घटी ६० साठसे अधिक है ६० साठका भाग दिया शेष २३।५१।२४ बचे, यह इष्टयुक्त कोष्ठक हुआ, इससे न्यून कोष्ठक भावपत्रमें २३। ४२। २० तीन राशि २७ अंशमें मिलता है, इसलिये राशि ३ अंश २७ लिये इसके नीचे कला विकलाके स्थानमें सूर्यकी कला ५३ विकला ३९ युक्त की तो ३।२७।५३।३९ हुए, फिर इष्टयुक्त कोष्ठक २३।५१।२४। और अल्प कोष्ठक २३।४२।२० का अंतर किया ०।९।४ हुआ, इसमें अल्पकोष्ठक २३।४२।२० और उसके आगेका ऐष्य कोष्ठक २३। ५२।१८ का अंतर ०।९।५८ का भाग दिया, परन्तु भाज्य भाजक दोनों कलादिक हैं अतएव दोनोंको प्रथम सवर्णित किये भाज्य ५४४ भाजक ५९८ हुआ, भाज्य ५४४ में भाजक ५९८ का भाग दिया तो लब्ध ० अंश आया, शेष ५४४ को ६० साठगुणे किये ३२५४० हुए। इनमें भाजक ५९८ का भाग दिया, लब्ध ५४ कला आयी, शेष ३४८ बचे इनको ६० साठगुणे किये तो२०८८० हुए, इनमें भाजक ५९८ का भाग दिया, लब्ध ३४ विकला आयी ऐसे अंशादिक ०।५४। ३४ फल तीन आये इनको प्रथम आये हुए राश्यादिक ३।२७।५३। ३९ में युक्त किये तो ३।२८।४८।१३ हुए इस प्रकार चतुर्थ भाव स्पष्ट हुआ ।

भावसाधनका-उदाहरण ।

लग्नस्पष्ट ११।१२।२६।३५ को चतुर्थ भाव ३। २८।४८।१३ मेंसे शोधा तो २।१६।२१।३८ हुए, शेष बचे इसकी राशिके २ अंकमें ६ छःका भाग दिया लब्ध ० राशि शेष २ को ३० तीस गुणे किये ६० हुए। इनमें नीचे-के १६ अंश मिलाये तो ७६ हुए। इनमें ६ छःका भाग दिया लब्ध १२ अंश आये, शेष ४ बचे। इनको ६० साठगुणे किये तो २४० हुए फिर कलाके अंक २१ युक्त किये तो २६१ हुए, फिर ६ का भाग दिया लब्ध ४३ कला आयी, शेष ३ बचे, उनको ६० साठगुणे किये तो १८० हुए। इनमें विकलाके अंक ३८ मिलाये२१८ हुए फिर ६ का छका भाग दिया लब्ध३६ विकला आयी। शेष २ बचे, इनको फिर ६० साठगुणे किये तो १२० हुए

फिर ६ छःका भाग दिया लब्ध २० प्रतिविकला आयी। ऐसे छःका भाग देके ०।१२।४३।३६।२० फल पांच लाये तो षष्ठांश हुआ, इसको लग्न १।१२। २६।३५ में युक्त किये तो १।२५।१०।११।२० द्वितीय भावकी आरंभ संधि हुई । इसमें षष्ठांश०।१२।४३।३६।२०। युक्त किया तो २।७।५३।४७।४० द्वितीय भाव हुआ । द्वितीय भावमें फिर षष्ठांश ०।१२।४३।३६।२० मिलाया तो २।२०।३७।२४।० तृतीय भावकी आरम्भ और द्वितीय भावकी विराम संधि हुई । इसमें फिर षष्ठांश युक्त किया तो ३।३।२१।०।२० तृतीय भाव हुआ । इसमें फिर षष्ठांश०।१२।४३।३६।२०युक्त किया ३।१६।४।३६।४० तृतीय भावकी विराम और चतुर्थ भावकी आरम्भ संधि हुई, ऐसे लग्नमें षष्ठांश पांचवार युक्त किया, फिर षष्ठांश ०।१२।४३।३६।२०को एक राशि१।०।० । ०।० मेंसे शोधा ०।१७।१६।२३।४० शेष बचे इनको चतुर्थ भावमें पांचवार युक्त किया तो लग्नादिक संधिसहित ६ छः भाव हुए, इन छः भावोंमेंसे ६ छः छः राशि घटायी तो शेषके ६ भाव हुए ।

ससंधयो द्वादशभावाः !

| १ | सं. | २ | सं. | ३ | सं. | ४ | सं. | ५ | सं. | ६ | सं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ३ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ |
| १२ | २५ | ७ | २० | ३ | १६ | २८ | १६ | ३ | २० | ७ | २५ |
| २६ | १० | ५३ | ३७ | २१ | ४ | ४८ | ४ | २१ | ३७ | ५३ | १० |
| ३५ | ११ | ४७ | २४ | ० | १६ | १३ | १६ | ० | २४ | ४७ | ११ |
| ० | २० | ४० | ० | २० | ४० | ० | ४० | २० | ० | ४० | २० |
| ७ | सं. | ८ | सं. | ९ | सं. | १० | सं. | ११ | सं. | १२ | सं. |
| ७ | ७ | ८ | ८ | ९ | ९ | ९ | १० | ११ | ११ | ० | ० |
| १२ | २५ | ७ | २० | ३ | १६ | २८ | १६ | ३ | २० | ७ | २५ |
| २६ | १० | ५३ | ३७ | २१ | ४ | ४८ | ४ | २१ | ३७ | ५३ | १० |
| ३५ | ११ | ४७ | २४ | ० | १६ | १३ | १६ | ० | २४ | ४७ | ११ |

वर्षाङ्गचक्रम्.




चलितचक्रम्.




भावमें जो जो राशि आवे वे चलितमें लिखना फिर ग्रह लिखना । वहां सूर्य वर्षकुंडली-में १० दशम भावमें स्थित है। दशम भावकी विरामसंधिसे १०।१६।४ से सूर्य अधिक है इसलिये यह ११ ग्यारहवें भावका फल देगा। एवं

शुक्र ११ वें भावमें स्थित है, ११ ग्यारहमें भावकी विरामसंधि ११ । २० से शुक्र ११ । २५ अधिक है, अतएव शुक्र १२ वें भावका फल देगा, ऐसे सर्वग्रहोंको जानने ।

### विंशोपकानयन-उदाहरण ।

सूर्य १० । १६ ।५३।३९ और दशम भावकी विराम संधि १०।१६।४ । ३६ का अंतर किया तो ०।०।४९।३ हुआ, इसको बीस गुणा किया तो १६। २१।० हुए । इनमें सूर्य दशम भावकी विरामसंधि और ग्यारहवें भावके बीचमें है, इसलिये दशमभावकी विरामसंधि १० ।१६।४। ३६ और ग्यारहवां भाव ११। ३।२१।० के अंतर १७।१६।२४ का भाग दिया--परंतु दोनों भाज्य भाजक अंशादिक हैं इसलिये इनको प्रथम सवर्णित किये. भाज्य ५८८६० भाजक ६२१८४ हुए । भाज्य ५८८६० में भाजक ६२१८४ का भाग दिया लब्ध ० शून्य विश्वा आये, शेष ५८८६० को ६० साठगुणे किये तो ३५३ १६० हुए, भाजक भावसंध्यंतर ६२१८४ का भाग दिया तो लब्ध ५७ प्रतिविश्वा आये। यह सूर्यके विंशोपका हुए, इसी प्रकार सब ग्रहोंके विंशोपका जानना।

| विंशोपकाः । | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. | मुं. |
| ० | १८ | ९ | १७ | ९ | ७ | १६ | २ | २ | ३ |
| ५७ | १० | ५४ | ५७ | ४६ | ७ | ४९ | १९ | १९ | ३९ |

इति श्रीज्योतिर्विद्वरश्रीमन्महादेवकृतवर्षदीपकाख्यताजिकग्रन्थे .तदात्मजश्रीनिवासविरचितायां सोदाहरणभाषाव्याख्यायां ग्रहभावसाधनाध्यायो द्वितीयः ॥ २ ॥

---

वक्राच्छज्ञचन्द्रार्कज्ञसितारेज्यार्किमन्देज्या मेषाद्यधिपाः ॥ १ ॥

वक्र ( मंगल ), अच्छ ( शुक्र ), ज्ञ ( बुध ), चंद्र, अर्क (सूर्य) ज्ञ ( बुध ), सित ( शुक्र ), आर ( मंगल ), इज्य ( गुरु ), आर्कि ( शनि), मंद (शनि), इज्य ( गुरु ), मेषादिक राशियोंके क्रमसे स्वामी जानना ॥ १ ॥

| मेषादिराशियोंके स्वामी. | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. ० | वृ. १ | मि. २ | क. ३ | सिं. ४ | क. ५ | तु. ६ | वृ. ७ | ध. ८ | म. ९ | कुं. १० | मी. ११ | राशी. |
| मं. | शु. | बु. | चं. | सू. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | स्वामी. |

मेषगोनक्रकन्याकर्कान्त्यतुला दिवाकराद्युच्चर्क्षा दशमतृतीयाष्टा- विंशपञ्चदशपञ्चमसप्तविंशाविंशाः क्रमेण परमोच्चभागाः ॥ २ ॥

मेष, गो ( वृषभ ), नक्र ( मकर ), कन्या, कर्क, अन्त्य ( मीन ) और तुला ये सूर्यादिक ग्रहोंकी क्रमसे उच्चराशी होती हैं, अर्थात् मेषका सूर्य, वृषभका चन्द्र, मकरका मंगल, कन्याका बुध, कर्कका गुरु, मीनका शुक्र, तुलाका शनि उच्चका जानना और दशम, तृतीय, अष्टाविंश २८, पञ्चदश १५, पंचम ५, सप्तविंश २७, विंश २० क्रमसे परमउच्चके अंश जानना अर्थात् ऊपर कही हुई राशि और अंशोंके सूर्यादि ग्रह हों तो परम उच्चके जानना, जैसे-सूर्य मेषके दश अंशका है ये परम उच्चका हुआ । इसी प्रकार चंद्र वृषभके तीन अंशका परम उच्चका, मंगल मकरके २८ अट्ठाईस अंशका, बुध कन्याके १५ पंद्रह अंशका, गुरु कर्कके पांच ५ अंशका, शुक्र मीनके २७ सत्ताईस अंशका और शनि तुलाके २० बीस अंशका परम उच्चका जानना ॥ २ ॥

स्वोच्चसप्तमर्क्षास्तथांशाः क्रमशो नीचर्क्षाः परमनीचभागाः ॥ ३ ॥

सूर्यादिग्रहोंकी अपनी उच्चराशिसे सातवीं राशि और अंश क्रमसे नीच राशि और परमनीचके अंश होते हैं ॥ ३ ॥

उच्चनीचराशिचक्रम् ।

| र | चं | मं | बु | गु | शु | श | : | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० १० | १ ३ | ९ २८ | ५ १५ | ३ ५ | ११ २७ | ६ २० | | उच्चराशयः |
| ६ १० | ७ ३ | ३ २८ | ११ १५ | ९ ५ | ५ २७ | ० २० | | नीचराशयः |

मेषेऽङ्गाङ्गाष्टपंचेषवो गुरुशुक्रज्ञारार्कजानां हद्दांशाः ॥ ४ ॥

मेषराशिमें अंग ६, अंग ६, अष्ट ८, पंच ५, इषु ५, इन अंशोंके क्रमसे गुरु, शुक्र, बुध, मंगल और शनि हद्दाके स्वामी जानना । अर्थात् मेषराशिके ६ छः अंशपर्यंत हद्दाका स्वामी गुरु होता है, उसके आगेके ६ छः अंशका स्वामी शुक्र, उसके आगेके ८ अंशका स्वामी बुध, उसके आगेके ५ पांच अंशका स्वामी मङ्गल, उसके आगेके ५ अंशका स्वामी शनि, इसी प्रकार बारहों राशियोंके हद्दांशके स्वामी समझना चाहिये ॥ ४ ॥

वृषेऽष्टांगेभशराग्नयः सितज्ञेज्यमन्दाराणाम् ॥ ५ ॥

वृषभराशिमें अष्ट ८ अंग ६ इभ ८ शर ५ अग्नि ३ इन अंशोंमें यथाक्रम शुक्र, बुध, गुरु, शनि, मंगल हद्दाके स्वामी जानना ॥ ५ ॥

द्वंद्वेऽङ्गांगाशराद्र्यङ्गांशा ज्ञशुक्रेज्यारमन्दानाम् ॥ ६ ॥

मिथुन राशिमें अंग ६ अंग ६ शर ५ अद्रि ७ अंग ६ इन अंशोंके क्रमसे बुध, शुक्र, गुरु, मंगल, शनि हद्दाके स्वामी जानना ॥ ६ ॥

कर्केऽद्र्यंगांगनगाब्ध्यंशा भौमाच्छज्ञेज्यार्कीणाम् ॥ ७ ॥

कर्कराशिमें अद्रि ७ अंग ६ अंग ६ नग ७ अब्धि ४ इन अंशोंके क्रमसे भौम, शुक्र, बुध, गुरु, शनि हद्दाके स्वामी जानना ॥ ७ ॥

सिंहेऽगेष्वद्र्यंगांगांशा इज्यसितार्किज्ञाराणाम् ॥ ८ ॥

सिंहराशिमें अंग ६ इषु ५ अद्रि ७ अंग ६ अंग ६ इन अंशोंके क्रमसे गुरु, शुक्र, शनि, बुध, मंगल हद्दाके स्वामी जानना ॥ ८ ॥

कन्यायां नगाशाब्ध्यंगाक्ष्यंशा ज्ञाच्छेज्यारार्कीणाम् ॥ ९ ॥

कन्याराशिमें नग ७ आशा १० अब्धि ४ अंग ६ अक्षि २ इन अंशोंके क्रमसे बुध, शुक्र, गुरु, मंगल, शनि हद्दाके स्वामी जानना ॥ ९ ॥

तुलेऽगाष्टनगाद्र्यक्ष्यंशा मन्दज्ञेज्यसिताराणाम् ॥ १० ॥

तुलाराशिमें अंग ६ अष्ट ८ नग ७ अद्रि ७ अक्षि २ इन अंशोंके क्रमसे शनि, बुध, गुरु, शुक्र, मंगल हद्दाके स्वामी जानना ॥ १० ॥

कीटे सप्ताब्ध्यष्टशरांगांशा वक्राच्छज्ञेज्यार्कीणाम् ॥ ११ ॥

वृश्चिक राशिमें सप्त ७ अब्धि ४ अष्ट ८ शर ५ अंग ६ इन अंशोंमें यथाक्रम मंगल, शुक्र, बुध, गुरु, शनि हद्दाके स्वामी जानना ॥ ११ ॥

चापेऽर्केष्वब्धिशराब्ध्यंशा इज्यसितज्ञारमन्दानाम् ॥ १२ ॥

धनराशिमें अर्क १२ इषु ५ अब्धि ४ शर ५ अब्धि ४ इन अंशोंके क्रमसे गुरु, शुक्र, बुध, मंगल, शनि हद्दाके स्वामी जानना ॥ १२ ॥

नक्रे नगनगाब्ध्यष्टवेदांशा ज्ञेज्याच्छार्किवक्राणाम् ॥ १३ ॥

मकरराशिमें नग ७ नग ७ अब्धि ४ अष्ट ८ वेद४इन अंशोंके क्रमसे बुध, गुरु, शुक्र, शनि, मंगल हद्दाके स्वामी जानना ॥ १३ ॥

घटे नगांगाद्रिपञ्चेषवः शुक्रज्ञेज्यारमन्दानाम् ॥ १४ ॥

कुम्भराशिमें नग ७ अंग ६ अद्रि ७ पंच ५ इपु ५ इन अंशोंमें यथाक्रम शुक्र, बुध, गुरु, मंगल, शनि हद्दाके स्वामी जानना ॥ १४ ॥

झषेऽर्काब्ध्यग्न्यंकाक्ष्यंशाः सितेज्यज्ञारार्कीणाम् ॥ १५ ॥

मीनराशिमें अर्क १२ अब्धि ४ अग्नि ३ अंक ९ अक्षि २ इन अंशोंके क्रमसे शुक्र, गुरु, बुध, मंगल, शनि हद्दाके स्वामी जानना॥ १५ ॥

हद्दाचक्रम् ।

| मे. ० | वृ. १ | मि. २ | क. ३ | सिं. ४ | क. ५ | तु. ६ | वृ. ७ | ध. ८ | म. ९ | कुं. १० | मी. ११ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ६ गु | ८ शु | ६ बु | ७ मं | ६ गु | ७ बु | ६ श | ७ मं | १२गु | ७ बु | ७ शु | १२ शु | अंशस्वामी. |
| ६ शु १२ | ६ बु १४ | ६ शु १२ | ६ शु १३ | ५ शु ११ | १० शु १७ | ८ बु १४ | ४ शु ११ | ५ शु १७ | ७ गु १४ | ६ बु १३ | ४ गु १६ | अंशस्वामी. |
| ८ बु २० | ८ गु २२ | ५ गु १७ | ६ बु १९ | ७ श १८ | ४ गु २१ | ७ गु २१ | ८ बु १९ | ४ बु २१ | ४ शु १८ | ७ गु २० | ३ बु १९ | अंशस्वामी. |
| ५ मं २५ | ५ श २७ | ७ मं २४ | ७ गु २६ | ६ बु २४ | ७ मं २८ | ७ शु २८ | ५ गु २४ | ५ मं २६ | ८ श २६ | ५ मं २५ | ९ मं २८ | अंशस्वामी. |
| ५ श ३० | ३ मं ३० | ६ श ३० | ४ श ३० | ६ मं ३० | २ श ३० | २ मं ३० | ६ श ३० | ४ श ३० | ४ मं ३० | ५ श ३० | २ श ३० | अंशस्वामी. |

ग्रहे प्रथमद्रेष्काणगे तद्राशौ वह्नियोगे मध्यद्रेष्काणगे तद्राशौ सैकोऽन्त्यद्रेष्काणगे रसयोगे तद्राशौ मुनिभक्ते शेषेऽर्काद्याः पतयः॥ १६॥

ग्रह प्रथमद्रेष्काणमें हो तो उसकी राशिके अंकमें ३ तीन मिलाना और मध्यद्रेष्काणमें हो तो उसकी राशिमें (१) एक युक्त करना, एवं अन्त्य (तीसरे) द्रेष्काणमें हो तो उसकी राशिमें ६ छः युक्त करना, अनन्तर उस राशिमें ७ सातका भाग देना, शेष १ बचे तो सूर्य, २ बचे तो चन्द्र, ३ तीन बचे तो मंगल, ४ बचे तो बुध, ५ बचे तो गुरु, ६ बचे तो शुक्र, ७ बचे तो शनि द्रेष्काणका स्वामी होता है ॥ १६ ॥

द्रेष्काणचक्रम् ।

| मे. ० | वृ. १ | मि. २ | क. ३ | सिं. ४ | क. ५ | तु. ६ | वृ. ७ | ध. ८ | म. ९ | कुं. १० | मी. ११ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मं. | बु. | गु. | शु. | श. | र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | १० | अंश. |
| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | र. | चं. | मं. | बु. | गु. | २० | अंश. |
| शु. | श. | र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | र. | चं. | मं. | ३० | अंश. |

१ द्रेष्काण १० अंशका होता है, १० अंशपर्यन्त प्रथम द्रेष्काण, १० से २० अंशपर्यंत मध्य द्रेष्काण, २० से ३० अंशपर्यंत अंत्य द्रेष्काण होता है।

**मेषसिंहचापेषु मेषाद्या वृषकन्यानक्रेषु मृगाद्या युग्मतुला-कुम्भेषु तुलाद्याः कर्कालिमीनेषु कर्काद्या नवांशाः ॥ १७ ॥**

मेष १ सिंह ५ धन ९ राशिमें मेषराशिको आदि ले, वृष २ कन्या ६ मकर १० राशिमें मकरराशिको आदि ले, मिथुन ३ तुला ७ कुम्भ ११ राशियें तुला राशिको आदि ले और कर्क ४ वृश्चिक ८ मीन १२ राशिमें कर्कराशिको आदि ले नवांशविभागकी संख्यापर्यंत गिननेसे नवांश होता है, अर्थात्-जितनी संख्या नवांशविभागमें हो उतनी संख्यापर्यत गिननेसे जो राशि आवे उसका स्वामी नवांशका स्वामी होता है ॥ १७ ॥

नवांशविभागचक्रम् ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | नवांश वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३<br>२० | ६<br>४० | १०<br>० | १३<br>२० | १६<br>४० | २०<br>० | २३<br>२० | २६<br>४० | ३०<br>० | अंश.<br>कला. |

नवांशसारिणीचक्रम् ।

| मे.<br>० | वृ.<br>१ | मि.<br>२ | क.<br>३ | सिं.<br>४ | क.<br>५ | तु.<br>६ | वृ.<br>७ | ध.<br>८ | म.<br>९ | कुं.<br>१० | मी.<br>११ | अंश. | कला. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १० | ७ | ४ | १ | १० | ७ | ४ | १ | १० | ७ | ४ | ३ | २० |
| २ | ११ | ८ | ५ | २ | ११ | ८ | ५ | २ | ११ | ८ | ५ | ६ | ४० |
| ३ | १२ | ९ | ६ | ३ | १२ | ९ | ६ | ३ | १२ | ९ | ६ | १० | ० |
| ४ | १ | १० | ७ | ४ | १ | १० | ७ | ४ | १ | १० | ७ | १३ | २० |
| ५ | २ | ११ | ८ | ५ | २ | ११ | ८ | ५ | २ | ११ | ८ | १६ | ४० |
| ६ | ३ | १२ | ९ | ६ | ३ | १२ | ९ | ६ | ३ | १२ | ९ | २० | ० |
| ७ | ४ | १ | १० | ७ | ४ | १ | १० | ७ | ४ | १ | १० | २३ | २० |
| ८ | ५ | २ | ११ | ८ | ५ | २ | ११ | ८ | ५ | २ | ११ | २६ | ४० |
| ९ | ६ | ३ | १२ | ९ | ६ | ३ | १२ | ९ | ६ | ३ | १२ | ३० | ० |

**गृहोच्चहद्दाद्रेष्काणनवांशाः पञ्चवर्गाः ॥ १८ ॥**

१ एक राशिके ९ नव भागको नवांश कहते हैं, एक नवांशविभाग ३ तीन अंश २० कलाका होता है।

गृह ( राशिके ) स्वामी, उच्च, हद्दा, द्रेष्काण और नवांश पंचवर्ग होते हैं। अर्थात् प्रथम ग्रहोंकी राशिके स्वामी, फिर उच्च, तदनन्तर हद्दा, एवं द्रेष्काण नवांश लिखनेसे पंचवर्ग होता है ॥ १८ ॥

योग्रहो यस्य ज्यायत्रिकोणान्यतमगः स सुहृत् ॥ १९ ॥

जो ग्रह जिस ग्रहसे तीसरे ३ ग्यारहमें ११ नवमें ९ पांचमें ५ स्थानोंमेंसे किसी स्थानमें स्थित हो वह उस ग्रहके मित्र होता है ॥ १९ ॥

केंद्रगस्तथा शत्रुः ॥ २० ॥ शेषस्थानस्थः समः ॥ २१ ॥

और जो ग्रह जिस ग्रहसे केंद्र ( १ । ४ । ७ । १० ) स्थानोंमेंसे कोई भी स्थानमें स्थित हो वह उस ग्रहके शत्रु होता है ॥ २० ॥ शेष २ । ६ । ८ । १२ दूसरे छठे आठवें बारहवें स्थानोंमेंसे कोई भी स्थानमें जिस ग्रहसे जो ग्रह स्थित हो वह उसके सम होता है ॥ २१ ॥

स्वगृहे त्रिंशद्भवाः सुहृद्भेसार्द्धद्वाविंशतिः ।
समभे तिथयः शत्रुभे सार्द्धसप्तबलम् ॥ २२ ॥

इस प्रकार मैत्रीचक्र बनाके उस (मैत्रीचक्र) के अनुसार पंचवर्गमें आये हुए ग्रहोंके नीचे मित्र सम शत्रु लिखना, तदनन्तर बल लिखना,उसकी रीति कहते हैं। ग्रह स्वगृही ( स्वराशिका ) हो तो ३० तीस अंश, मित्र राशिका हो तो २२ । ३० साढेबाईस अंश, समराशिमें १५ पन्दरह अंश, शत्रुराशिमें हो तो ७ । ३० साढ़ेसात अंश बल जानना ॥ २२ ॥

यथा भवे षड्भाल्पं तथा नीचखेटांतरे कृतागाङ्कभागस्स्वोच्चबलम् २३

ग्रह और उसके नीचका अन्तर जैसे हो सके वैसे छः राशिसे अल्प करना ( ग्रहमें नीचको हीन करनेसे ६ छः राशिसे अल्प शेष बचे तो ग्रहमेंसे नीचको हीन करना और अधिक बचते हों तो नीचमेंसे ग्रहको हीन करना ) शेष यदि अन्तरके अंश करके राशिको ३० गुणी करके अंश मिलाके उसमें ९ नवका भाग देना, लब्ध उच्चबल होता है ॥ २३ ॥

स्वहद्दायां तिथ्यंशा मित्रहद्दायां सपादैकादश समहद्दायां सार्द्धसप्त शत्रुहद्दायां पादोनवेदांशा बलम् ॥ २४ ॥

ग्रह स्वराशिकी हद्दामें हो तो १५ पंदरह अंश, मित्र ग्रहकी हद्दामें ११।१५ सवाग्यारह अंश, समग्रहकी हद्दामें ७।३० साढ़ेसात अंश, शत्रु ग्रहकी हद्दामें हो तो ३।४५ ( पौनेचार अंश ) बल जानना ॥ २४ ॥

स्वद्रेष्काणे दश मित्रद्रेष्काणे सार्द्धनगाः समद्रेष्काणे ।
पञ्च शत्रुद्रेष्काणे सार्द्धयमा अंशाबलम् ॥ २५ ॥

ग्रह स्वराशिके द्रेष्काणमें हो तो १० अंश, मित्रग्रहके द्रेष्काणमें हो तो ७।३० साढ़ेसात अंश, समग्रहके द्रेष्काणमें ५ पांच अंश, शत्रुग्रहके द्रेष्काणमें हो तो २।३० अढ़ाई अंश बल जानना ॥ २५ ॥

स्वनवांशे पञ्च मित्रांशे पादोनवेदाः समांशे सार्धयमा
रिप्वंशे सपादैको बलम् ॥ २६ ॥

ग्रह–स्वराशिके नवांशमें हो तो ५ पांच अंश, मित्रनवांशमें ३।४५ पौने-चार अंश, समनवांशमें हो तो २।३० ढाई अंश, शत्रुनवांशमें हो तो १।१५ ( सवा ) अंश बल जानना ॥ २६ ॥

पंचवर्गबलकोष्टकम् ।

| | स्व. | मित्र | सम | शत्रु | |
|---|---|---|---|---|---|
| स्व. | ३० ० | २२ ३० | १५ ० | ७ ३० | गृह |
| हद्दा. | १५ ० | ११ १५ | ७ ३० | ३ ४५ | हद्दा |
| द्रेष्का. | १० ० | ७ ३० | ५ ० | २ ३० | द्रेष्काण |
| नवां. | ५ ० | ३ ४५ | २ ३० | १ १५ | नवांश |

पंचवर्गबलैक्ये वेदोद्धृते लब्धं विंशोपकात्मकं बलम् ॥ २७ ॥

पंचवर्गके बलके ऐक्यं (योग) में ४ चारका भाग देना जो लब्ध आवे उसे विशात्मक बल जानना चाहिये ॥ २७ ॥

षडल्पोऽल्पबली रव्यधिकः पूर्णबली ॥ २८ ॥

आया हुआ विश्वात्मक बल ६ छः से अल्प हो तो अल्पबली और बारहसे अधिक हो तो पूर्णबली, ६ छः से अधिक बारहसे न्यून हो तो मध्यबली होता है ॥ २८ ॥

उदाहरण ।

सूर्य १०।१६।५३।३९ कुम्भराशिका है, इसका स्वामी शनि है, सो गृहका स्वामी हुआ। एवं सूर्यका उच्च ०।१० हद्दा--सूर्य कुम्भ राशिके ३ हद्दांशमें ( प्रथम ७ अंश फिर ६ अंश मिलानेसे १३ होते हैं इससे अधिक अंश सूर्य है, इसलिये दो अंश गये और तीसरे ७ अंशमें हुआ ) है इसका स्वामी गुरु है वह सूर्यकी हद्दाका स्वामी हुआ।

द्रेष्काण--सूर्य मध्यद्रेष्काणमें है इसकी राशिमें १० में १ एक युक्त किया ११ हुए, सातका भाग दिया ४ शेष बचे, तो सूर्यको आदि ले क्रमसे ४ बुध द्रेष्काणका स्वामी हुआ। नवांश--सूर्य कुम्भराशिके छठे नवांशविभागमें है (१६। ४० से अधिक है अतएव तुलराशिसे नवांश विभागसंख्या ६ पर्यंत गिननेसे मीन राशि हुई. इसका स्वामी गुरु है सो सूर्यके नवांशका स्वामी हुआ, ऐसे ही सर्वग्रहके पंचवर्ग जानना।

बृहत्पंचवर्गचक्रम्.

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| श मि | श मि | श मि | गु मि | मं श | गु मि | गु स | स्वगृह. |
| ० १० | १ ३ | ९ २८ | ५ १५ | ३ ५ | ११ २७ | ६ २० | उच्च. |
| गु श | शु स | बु स | शु श | बु मि | मं स | गु स | हद्दा. |
| बु स | शु स | शु स | श श | र श | मं स | बु श | द्रेष्काण |
| गु श | शु स | गु श | चं स | गु स्व | श श | बु श | नवांश. |

मैत्रीचक्रम्.

| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| श | श | शु | गु | बु शु | गु | र चं मं | मित्र. |
| बु शु | बु शु | बु शु | र मं चं | श | र चं मं | गु | सम. |
| चं मं गु | र मं गु | र चं गु | शु श | र चं मं | बु श | बु शु | शत्रु. |

मैत्रीसाधन--उदाहरण।

सूर्यसे ११ स्थानमें शनि स्थित है वह सूर्यके मित्र हुआ, एवं सूर्यसे १ स्थानमें चन्द्र, मंगल १० स्थानमें गुरु स्थित है, ये सूर्यके शत्रु हुए और २ स्थानमें बुध, शुक्र स्थित है, वे सम हुए। इसी प्रकार सर्वग्रहोंके मित्र शत्रु समझना।

बलसाधन-उदाहरण ।

सूर्यके गृहका स्वामी शनि सूर्यका मित्र है, इसलिये गृहमें सूर्यके नीचे २२। ३० अंश बल लिखा. उच्चबल सूर्य १०। १६।५३।३९ नीच ६।१०।० ।० सूर्यमेंसे नीच हीन किया ४।६।५३।३९ शेष बचे इसके अंश किये १२६ । ५३। ३९ हुए, नवका भाग दिया लब्ध १४ आये शेष शून्य बचा, इसको साठसे गुणा किया,इसमें ५३ कला मिलायी ५३ हुए और नवका भाग दिया, लब्ध ५ आये, सो सूर्यका उच्चबल १४, ५ हुआ । हद्दा-हद्दाका स्वामी गुरु सूर्यका शत्रु है, अतः हद्दाका शत्रु बल ३ ।.४५ सूर्यके नीचे हद्दामें लिखा-द्रेष्काण, सूर्यके द्रेष्काणका स्वामी बुध सूर्यके सम है इसलिये द्रेष्काणमें समका बल ५। ० प्राप्त हुआ ।

नवांश सूर्यके नवांशका स्वामी गुरु सूर्यके शत्रु है, अतएव नवांशमें सूर्यके नीचे शत्रु नवांश बल १।१५ लिखा, यह पंचवर्ग बल हुआ । इन पांचोंका योग किया ४६।३५ पंचवर्ग बलैक्य हुआ, इसमें ४ चारका भाग दिया, लब्ध ११ ।३८।४५ आये, यह सूर्यका विंशोपकात्मक बल हुआ । ग्रहबल ६ से अधिक और १२ बारहसे न्यून है,अतः मध्यमबल जानना । एवं शेष चन्द्रादि सर्वग्रहोंका किया जाता है ॥

पंचवर्गबलचक्रम् ।

| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २२<br>३० | २२<br>३० | २२<br>३० | २२<br>३० | ७<br>३० | २२<br>३० | १५<br>० | गृह. |
| १४<br>५ | ९<br>४२ | १८<br>५६ | १<br>२९ | ५<br>७ | १९<br>४७ | १४<br>२७ | उच्च. |
| ३<br>४५ | ७<br>३० | ७<br>३० | ३<br>४५ | ११<br>१५ | ७<br>३० | ७<br>३० | हद्दा. |
| ५<br>० | ५<br>० | ५<br>० | २<br>३० | २<br>३० | ५<br>० | २<br>३० | द्रेष्का. |
| १<br>१५ | २<br>३० | १<br>१५ | २<br>३० | ५<br>० | १<br>१५ | १<br>१६ | नवां. |
| ४६<br>३५ | ४७<br>१२ | ५५<br>११ | ३२<br>३४ | ३१<br>२२ | ५६<br>२ | ४०<br>४२ | योग. |

| विंशोपकात्मकबलम् । | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. |
| ११ | ११ | १३ | ८ | ७ | १४ | १० |
| ३८ | ४८ | ४७ | ११ | ५० | ० | १० |
| ४५ | ० | ४५ | ० | ३० | ३० | ३० |
| म. | म. | पू. | म. | म. | पू. | म. |

चन्द्रार्कारेज्याः परस्परं मित्राणि शेषाश्च ॥ २९ ॥

अब अन्य आचार्यके मतकी स्थिरमैत्री लिखते हैंः—चन्द्र, सूर्य, मङ्गल, गुरु ये परस्पर मित्र जानना और शेष रहे बुध, शुक्र, शनि, ये परस्पर मित्र जानना ॥ २९ ॥

इतरथा रिपवः ॥ ३० ॥

ऊपर कहे हुए मित्रग्रहसे जो शेष रहे वे शत्रु होते हैं ॥ ३० ॥

| स्थिरमैत्रीचक्रम् । | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
| चं. मं. गु. | र. मं. गु. | र. चं. गु. | शु. श. | र. चं. मं. | बु. श. | शु. बु. | मित्र. |
| बु. शु. श. | बु. शु. श. | बु. शु. श. | र. चं. मं. गु. | बु. शु. श. | र. मं. चं. गु. | र. चं. मं. गु. | |

स्वस्वाधिकारबलार्द्धं मित्रर्क्षे बलं तदर्धं शत्रुभे शेषं प्राग्वदित्येके ३१॥

इस स्थिरमैत्रीके मित्रशत्रुके अनुसार पञ्चवर्गबल लानेकी रीति कहते हैंः—गृह ३० हद्दा १५ द्रेष्काण १० नवांश ५ के कहे हुए अपने अपने राशिके बलको स्वराशिगत ग्रहमें यथावस्थित ( गृहमें ३० हद्दामें १५ द्रेष्काणमें १० नवांशमें ५ ) ही जानना और अपने अपने स्वका आधा आधा बल मित्रराशिगत ग्रहमें और मित्रराशिगत ग्रहका आधा आधा बल शत्रुराशिगत ग्रहमें जानना, अर्थात् स्वमें पूरा, मित्रमें स्वका आधा, शत्रुमें मित्रका आधा लिखना, जैसे—गृहमें स्वराशिका ३० अंश बल है, उसका आधा १५, मित्र

राशिगतका बल और उसका आधा ७। ३० शत्रुराशिगतका बल हुआ है शेष रीति प्रथम कहे समान करना। ऐसा अनेक आचार्योंका मत है॥ ३१॥

बलचक्रम्.

| | ग्रह | हद्दा | द्रेष्का | नवां. |
|---|---|---|---|---|
| स्व | ३० | १५ | १० | ५ |
| मित्र | १५ | ७ ३० | ५ ० | २ ३० |
| शत्रु | ७ ३० | ३ ४५ | २ ३० | १ १५ |

उदाहरण।

गृहमें--सूर्यकी राशिका स्वामी शनि स्थिर मैत्रीमें सूर्यका शत्रु है इसकारण सूर्यके नीचे गृहमें स्वगृहके बल ३० के आधेका आधा लिखा ७।३० उच्चबल पूर्वानीत लिखा १४। ५. हद्दामें-सूर्यकी हद्दाका स्वामी गुरु स्थिर मैत्रीमें सूर्यके मित्र है, अतएव हद्दाके स्वराशिके बल १५ का आधा ७। ३० लिखा। एवं सूर्यके द्रेष्काणका स्वामी बुध स्थिरमैत्रीमें सूर्यके शत्रु हैं इसलिये द्रेष्काणके स्वराशिके बल १० का आधेका आधा २। ३० द्रेष्काणमें सूर्यके नीचे लिखा। नवांश--सूर्यके नवांशका स्वामी गुरु सूर्यके मित्र है, अतएव नवांशबल ५। ० का आधा २। ३० नवांशमें सूर्यके नीचे लिखा। इन पांचोंका योग किया ३४। ५ आया यहां ४ चारका भाग दिया, लब्ध ८। ३१। १५ विंशोपकात्मक बल हुआ, यह ६ छहसे अधिक है, इसवास्ते मध्यमबल हुआ। ऐसे ही शेष ग्रहोंका बल[1] जानना।

स्थिरमैत्रीमित्रशत्रुवशेन पञ्चवर्गबलचक्रम्.

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ ३० | ७ ३० | ७ ३० | ७ ३० | १५ ० | ७ ३० | ७ ३० | गृह. |
| १४ ५ | ९ ४२ | १८ ५६ | १ २९ | ५ ७ | १९ ४७ | १४ २७ | उच्च. |
| ७ ३० | ३ ४५ | ३ ४५ | ७ ३० | ३ ४५ | ३ ४५ | ३ ४५ | हद्दा. |
| २ ३० | २ ३० | २ ३० | ५ ० | ५ ० | २ ३० | ५ ० | द्रेष्का. |
| २ ३० | १ १५ | २ ३० | १ १५ | ५ ० | २ ३० | २ ३० | नवां. |
| ३४ ५ | २४ ४२ | ३५ ११ | २२ ४४ | ३३ ५२ | ३६ २ | ३३ १२ | योग. |
| ८ ३१ १५ | ६ १० ३० | ८ ४७ ४५ | ५ ४१ ० | ८ २८ ० | ९ ० ३० | ८ १८ ० | विंशोपकात्मकबलम्. |
| . | म. | म. | म. | म. | म. | म. | बल. |

१ बलका योग करना उसको चारका भाग देना आदि रीति।

आद्योऽर्कांशांता द्वादश वर्गाः ॥ ३२ ॥

स्वगृहको आदिले द्वादशांशपर्यंत ( स्वगृह १ होरा २ द्रेष्काण ३ चतुर्थांश ४ पंचमांश ५ षष्ठांश ६ सप्तमांश ७ अष्टमांश ८ नवमांश ९ दशमांश १० एकादशांश ११ द्वादशांश १२ ) द्वादशवर्ग होता है ॥ ३२ ॥

आद्यधिपाः प्राग्वत् ॥ ३३ ॥

राशियोंके स्वामी प्रथम कहे समान जानना ॥ ३३ ॥

विषमर्क्षे सूर्यशशिनोः समर्क्षे व्यत्ययेन होरा ॥ ३४ ॥

विषमराशिमें प्रथम सूर्य, दूसरे चन्द्रकी होरा होती है और समराशिमें विपरीत अर्थात् प्रथम चन्द्र द्वितीय सूर्यकी होरा होती है ॥ ३४ ॥

स्वेषु नवर्क्षेशा द्रेष्काणपाः ॥ ३५ ॥

प्रथम द्रेष्काणमें अपनी राशिका स्वामी, दूसरे ( मध्य ) द्रेष्काणमें अपनी राशिसे पांचमी राशिका स्वामी, तृतीय ( तीसरे ) द्रेष्काणमें अपनी राशिसे नवमी राशिका स्वामी, द्रेष्काणका स्वामी जानना ॥ ३५ ॥

केचित्प्राग्वत् ॥ ३६ ॥

कोई आचार्य जो पंचवर्गमें प्रथम द्रेष्काण कहा है वही करना ऐसा कहते हैं ॥ ३६ ॥

स्वर्क्षजकेन्द्रेशा वेदांशपाः ॥ ३७ ॥

अपनी राशिसे प्रथम चतुर्थांशमें अपनी राशिका स्वामी, दूसरेमें ४ चौथी राशिका स्वामी, तीसरेमें सातवीं राशिका स्वामी चौथेमें १० दशमी राशिका स्वामी चतुर्थांशका स्वामी होता है ॥ ३७ ॥

ओजर्क्षे भौमार्कीज्यज्ञसिताः समर्क्षे प्रतिलोमतः शरांशपाः ॥३८॥

विषम ( एक ) राशिमें प्रथम पंचमांशमें भौम दूसरेमें शनि तीसरेमें

---

१ पंदरह १५ अंशकी एक १ होरा होती है ( ० अंशसे १५ अंशतक प्रथम होरा १ अंशसे ३० अंशपर्यंत दूसरी होरा हो ) ।

२ दशअंशका १ द्रेष्काण होता है ।

३ एकराशिके ४ चार भागको कहते हैं, एक चतुर्थांश विभाग ७ अंश ३० कलाका होता है ।

४ एकराशिके ५ पांचमें भागको कहते हैं— एक पंचमांश ६ छः अंशका होता है ।

चतुर्थांशविभाग० ।

| १ | २ | ३ | ४ | |
|---|---|---|---|---|
| ७ | १५ | २२ | ३० | अंश. |
| ३० | ० | ३० | ० | कला. |

गुरु, चौथेमें बुध, पांचवेमें शुक्र, समराशिमें विपरीत ( १ शुक्र २ बुध, ३ गुरु, ४ शनि, ५ मंगल ) पंचमांशके स्वामी होते हैं ॥ ३८ ॥

विषमर्क्षे मेषाद्याः समभे तुलाद्याः षष्ठांशाः ॥ ३९ ॥

विषमराशिमें मेषराशिको आदि ले, समराशिमें तुलाराशिको आदि ले गिननेसे षष्ठांशके[1] स्वामी होते हैं ॥ ३९ ॥

ओजर्क्षे स्वभाद्या युग्मर्क्षे तत्सप्तमर्क्षाद्याः सप्तमांशाः ॥ ४० ॥

विषमराशिमें अपनी राशिको आदि ले,समराशिमें अपनी राशिसे जो सातवीं राशि हो उसको आदि ले सप्तमांश[2] विभागकी संख्यापर्यंत गिननेसे जो राशि आवे उसके स्वामी सप्तमांशका स्वामी होता है ( ग्रह जितनी संख्याके सप्तमांशविभागमें हो उतनी संख्यापर्यन्त विषमराशिमें अपनी राशिसे, सममें सातवीं राशिसे गिननेसे सप्तमांश होता है ) ॥ ४० ॥

चरभेऽजाद्याः स्थिरभे चापाद्या उभयभे सिंहाद्या अष्टमांशाः॥४१॥

चर ( १ । ४ । ७ । १० ) राशिमें मेषराशिको आदि ले, स्थिर ( २ । ५ । ८ । ११ ) राशिमें धनराशिको आदि ले,द्विस्वभाव( ३ । ६ । ९।१२) राशिमें सिंहराशिको आदिले जितनी संख्याके अष्टमांशविभागमें[3] ग्रह हो उतनी संख्यापर्यंत गिननेसे जो राशि आती है उसका स्वामी अष्टमांशका स्वामी होता है ॥ ४१ ॥

---

१ एक राशिके ६ छठे भागको कहते हैं-एक षष्ठांश ५ पांच अंशका होता है ।

२ एक राशिके ७ हिस्सेको कहते हैं-एक सप्तमांश विभाग ४ अंश १७ कलाका होता है ।

३ एक राशिके ८ भागको कहते हैं-एक अष्टमांश विभाग ३ अंश ४५ कलाका होता है ।

**अष्टमांशविभाग.**

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | ७ | ११ | १५ | १८ | २२ | २६ | ३० | अंश. |
| ४५ | ३० | १५ | ० | ४५ | ३० | १५ | ० | कला |

**सप्तमांशविभाग.**

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ८ | १२ | १७ | २१ | २५ | ३० |
| १७ | ३४ | ५१ | ८ | २५ | ४२ | ० |
| ८ | १७ | २५ | ३४ | ४२ | ५२ | ० |

नवांशाः प्राग्वत् ॥ ४२ ॥

नवांशके स्वामी प्रथम कह चुके हैं उसके समान करना ॥ ४२ ॥

यस्य ग्रहस्य दशांशैकादशांशौ कर्तव्यौ तदीयभादौ दशैकादश-गुणिते तद्दशांशादिभादिस्फुटः ॥ ४३ ॥

जिस ग्रहके दशांश तथा एकादशांश करना हो उस ( ग्रह ) की राशि अंश कला विकलाको दशांशमें १० दशगुणा, एकादशांशमें ११ इग्यारह गुणा करना, क्रमसे कलामें ६० साठका भाग देना, लब्ध ऊपरके अंशमें युक्त करना, अंशमें ३० तीसका भाग देना और लब्ध राशिमें मिलाना फिर राशिमें १२ बारहका भाग देना जो शेष बचे वह दशांश एकादशांशके राश्यादि स्पष्ट होता है, इस स्पष्टकी राशिके स्वामी दशांश एकादशांशके स्वामी होते हैं ॥ ४३ ॥

स्वभाद्र्कांशाः ॥ ४४ ॥

अपनी राशिसे जितनी संख्याके द्वादशांशमें ग्रह हो उतनी संख्यापर्यन्त गिननेसे जो राशि आवे उसका स्वामी द्वादशांशका स्वामी होता है ॥ ४४ ॥

स्वमित्रोच्चशुभवर्गाः शुभा अन्येऽधमाः ॥ ४५ ॥

स्व, मित्र, उच्च और शुभग्रहके वर्ग शुभ अन्य ( शत्रु सम ) नीच और पाप आदिकके वर्ग अधम ( नेष्ट ) होते हैं—अर्थात् जिस ग्रहके द्वादशवर्गमें शुभ ग्रहोंका स्वराशिस्थ, मित्रराशिस्थ उच्चराशिस्थ ग्रहोंका वर्ग अधिक हो वह ग्रह शुभफल देगा और जिसके द्वादशवर्गमें पापग्रहोंका शत्रुराशिस्थ ग्रहोंका नीच-गतग्रहोंका वर्ग अधिक हो वह ग्रह श्रेष्ठ हो तो भी नेष्ट फल देगा ॥ ४५ ॥

१ एक राशिके १२ भागको कहते हैं-एक द्वादशांश २ अंश ३० कला ( ढाई अंशका होता है ।

द्वादशांशविभाग.

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | विभागसंख्या. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २<br>३० | ५<br>० | ७<br>३० | १०<br>० | १२<br>३० | १५<br>० | १७<br>३० | २०<br>० | २२<br>३० | २५<br>० | २७<br>३० | ३०<br>० | अंश.<br>कला. |

वर्गेशे स्वर्क्षगे विंशतिर्मित्रर्क्षे तिथयः
समर्क्षे दश रिपुभे पंच बलम् ॥ ४६ ॥

द्वादशवर्गके वर्गका स्वामी स्वराशिका हो तो बीस २० अंश, मित्रराशिका हो तो १५ पन्दरह अंश, समराशिका हो तो १० दश अंश, शत्रुराशिका हो तो ५ पांच अंश बल जानना ॥ ४६ ॥

| स्व. | मि. | स. | श. |
|---|---|---|---|
| २० | १५ | १० | ५ |
| ० | ० | ० | ० |

द्वादशवर्गजबलैक्येऽर्कभक्ते विंशोपकाः ॥ ४७ ॥

द्वादशवर्गके बलके योगमें बारह १२ का भाग देना जो लब्ध आवे वह विंशोपकात्मक बल होता है ॥ ४७ ॥

उदाहरण ।

सूर्य १० । १६ । ५३ । ३९ । की राशि कुंभका स्वामी शनि सूर्यके गृहका स्वामी हुआ । होरा सूर्य विषमराशिकी दूसरी होरामें है, इसका स्वामी चन्द्र होराका स्वामी हुआ । द्रेष्काण—सूर्य मध्यद्रेष्काणमें है,इस कारण अपनी राशि ११ कुंभसे पांचवीं राशि मिथुनका स्वामी बुध द्रेष्काणका स्वामी आया । एवं सूर्य तृतीय चतुर्थांश विभागमें है, इसलिये अपनी राशि ११ से सातवीं राशि ५ सिंहका स्वामी सूर्य, सूर्यके चतुर्थांशका स्वामी हुआ । पंचमांश—विषमराशिस्थित सूर्य तीसरे पंचमांशविभागमें है, अतएव विषमराशिमें तीसरे पंचमांशका स्वामी गुरु सूर्यके पंचमांशका स्वामी हुआ । एवं सूर्य ४ चौथे षष्ठांशमें है और विषमराशिका है, इसलिये मेषराशिसे षष्ठांशविभागकी संख्या ४ चार पर्यंत गिना तो कर्कराशि हुई, इसका स्वामी चन्द्र सूर्यके षष्ठांशका स्वामी हुआ, एवं सप्तमांशविभागमें सूर्य४ चतुर्थ संख्याके विभागमें स्थित है यह विषमराशिगत है इसवास्ते अपनी राशि ११ कुम्भसे ४ चार पर्यंत गिननेसे ४ चौथी वृषभ राशि हुई, इसका स्वामी शुक्र सूर्यके सप्तमांशका स्वामी हुआ, ऐसे ही अष्टमांश विभागमें सूर्य ५ पांचवे अष्टमांशमें स्थित है और स्थिर राशि ११का है, अतः धनराशिको आदि ले ५ पांच संख्यापर्यन्त गिननेसे मेष राशि हुई, इसका स्वामी भौम सूर्यके अष्टमांशका स्वामी हुआ । नवांशके स्वामी लानेकी युक्ति प्रथम कही है, उसी रीतिके समान नवांश विभागमें ६ छठे नवांशमें सूर्य स्थित है, इस कारण तुलाराशि ( ३ । ७ । ११के नवांश ७ तुलासे गिनना)

से ६ संख्यापर्यन्त गिननेसे १२ मीनराशि हुई, इसका स्वामी गुरु सूर्यके नवांशका स्वामी हुआ, सूर्य १० । १६ । ५३ । ३९ को दशांश करना है, इस कारण १० दशगुणा किया १०० । १६० । ५३० । ३९० हुआ—विकला कला साठसे अधिक हैं इससे विकला ( ३९० ) में साठका भाग दिया लब्ध ६ कलामें मिलाके ( ५३६ ) साठका भाग दे लब्ध ८ अंशमें युक्त किये, अंश तीससे अधिक हैं इस लिये अंश ( १६८ ) में ३० तीसका भाग दिया लब्ध ५ पांच राशिके अंक १०० में युक्त किया १०५ हुए राशि ( १०५ ) में १२ बारहका भाग दिया, शेष ९ । १८ । ५६ । ३० राश्यादिक बचा, यह सूर्यका दशांश हुआ। इसकी राशि १० का स्वामी शनि सूर्यके दशांशका स्वामी हुआ। एवं एकादशांशमें सूर्य १० । १६ । ५३ । ३९ को ११ ग्यारहसे गुणा किया ११० । १७६ । ५८३ । ४२९ हुआ । विकलाकलामें साठके अंशमें तीसकी राशिमें १२ बारहका क्रमसे भाग देनेसे शेष बचे ८ । ५ । ५० । ९ यह सूर्यका एकादशांश स्पष्ट हुआ । इसकी राशि ९ धनका स्वामी गुरु सूर्यके एकादशांशका स्वामी हुआ—एवं अपनी राशि ११ कुम्भसे सूर्य ७ सातवें द्वादशांशमें है, इसलिये ७ संख्यापर्यन्त गिननेसे ५ सिंह राशि हुई, इसका स्वामी सूर्य सूर्यके द्वादशांशका स्वामी हुआ । इस प्रकार सूर्यके द्वादशवर्ग हुए ऐसे ही शेष ग्रहोंके तथा भावोंके और सहमादिकोंके द्वादशवर्ग जानना । सूर्यके द्वादश वर्गमें स्वराशिके वर्ग २ मित्रके २ शुभग्रहके ७ वर्ग हैं इनका योग किया ११ ग्यारह हुए, इस कारण सूर्य शुभफल देगा । ऐसे ही सर्वग्रहोंके शुभाशुभफल समझना चाहिये ।

द्वादशवर्गबलउदाहरण ।

सूर्यके—गृह ( राशि ) का स्वामी शनि सूर्यके मित्र है, इस कारण १५ ।० पन्दरहका बल गृहमें प्राप्त हुआ । एवं होरामें सूर्यकी होराका स्वामी चन्द्रसूर्यका शत्रु है, अतः ५।०बल प्राप्त हुआ एवं द्रेष्काणमें द्रेष्काणपति बुधका समराशिका बल १०।० चतुर्थांशमें चतुर्थांशपति सूर्यका स्वका २०।०बल पंचमांशमें पंचमांशके स्वामी गुरुका शत्रुका ५।०बल षष्ठांशमें षष्ठांशके स्वामी चन्द्रका शत्रु राशिका बल ५।० सप्तमांशमें, सप्तमांशके स्वामी शुक्रका समराशिका १०।०

बल अष्टमांशमें अष्टमांशपति भौमका शत्रुराशिका ५। ० बल नवांशमें नवांशका स्वामी गुरुका शत्रुका ५। ० बल--दशांशमें दशांशके स्वामी शनिका मित्र बल १५। ० एकादशांशमें एकादशांशके स्वामी गुरुका शत्रुका बल ५।० द्वादशांशमें द्वादशांशका स्वामी सूर्य स्वराशिका है, इसलिये स्वका २० । ० बल प्राप्त हुआ, यह सूर्यके द्वादशवर्गका बल हुआ, इसका योग किया १२०।० आया इसमें १२ बारहका भाग दिया, लब्ध १० । ० सूर्यका विंशोपकात्मक द्वादश वर्ग बल हुआ। ऐसे ही शेष ग्रहोंका जानना ॥

**ग्रहाणांद्वादशवर्गचक्रम्.**

| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १० श मि | ११ श मि | ११ श मि | १२ गु मि | ८ मं श | १२ गु मि | ९ गु स | गृ. |
| ४ चं श | ५ र श | ५ र श | ४ चं स | ५ र श | ५ र श | ५र स | हो. |
| २ बु स | ११ श मि | ११ श मि | १२ गु मि | १२ गु स्व | ८ मं स | ९ गु स | द्रे. |
| ५ र स्व | ११ श मि | २ शु स | १२ गु मि | २ शु मि | ९ गु मि | १२ गु स | च. |
| ९ गु श | १ मं श | ११ श मि | २ शु श | १० श स | ८ मं स | ११ श स्व | पं. |
| ४ चं श | १ मं श | २ शु र | ७ श श | १० श स | १२ गु मि | २ शु श | ष. |
| २ शु स | ११ श मि | १२ गु श | ६ बु स्व | ६ बु मि | ११ श श | ११ श २० | स. |
| १ मं श | ९ गु श | ११ श मि | ५ र स | २ शु मि | ११ श श | ७ शु श | अ. |
| १२ गु श | ७ शु स | ९ गु श | ४ चं स | ९ गु स्व | ११ श श | २ बु श | न. |
| १० श मि | ५ र श | ७ शु स | २ बु स्व | ५ र श | ११ श श | १२ गु स | द. |
| ८ ग श | २ बु स | ५ र श | २ शु श | १२ गु स्व | ११ श श | ८ मं मि | ए. |
| ५ र स्व | ११ श मि | २ शु स | १२ गु मि | २ बु मि | १० श श | १२ गु स | द्वा. |
| ११ | ८ | १० | ११ | ७ | ३ | ११ | शुभ. |
| १ | ४ | २ | १ | ५ | ९ | १ | पाप. |
| श्रे. | श्रे. | श्रे. | श्रे. | श्रे. | नै. | श्रे | फल. |

**द्वादशवर्गबलचक्रम्.**

| र. | च. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५ ० | १५ ० | १५ ० | १५ ० | ५ ० | १५ ० | १० ० | गृह. |
| ५ ० | ५ ० | ५ ० | १० ० | ५ ० | १० ० | १५ ० | होरा. |
| १० ० | १५ ० | १५ ० | १५ ० | २० ० | १० ० | १० ० | द्रेष्काण. |
| २० ० | १५ ० | १० ० | १५ ० | १५ ० | ११ ० | १० ० | चतुर्थांश. |
| ५ ० | ५ ० | १५ ० | ५ ० | १० ० | १० ० | २० ० | पंचमांश. |
| ५ ० | ५ ० | १० ० | ५ ० | १० ० | १५ ० | ५ ० | षष्ठांश. |
| १० .० | १५ ० | ५ ० | २० ० | १५ ० | ५ ० | २० ० | सप्तमांश. |
| ५ ० | ५ ० | १५ ० | १० ० | १५ ० | ५ ० | ५ ० | अष्टमांश. |
| ५ ० | १० ० | ५ ० | १० ० | २० ० | ५ ० | ५ ० | नवमांश. |
| १५ ० | ५ ० | १० ० | २० ० | ५ ० | ५ ० | १० ० | दशांश. |
| ५ ० | १० ० | ५ ० | ५ ० | २० ० | ५ ० | १५ ० | एकादशांश. |
| २० ० | १५ ० | १० ० | १५ ० | १५ ० | ५ ० | १० ० | द्वादशांश. |
| १२० ० | १२० ० | १२० ० | १४५ ० | १५५ ० | १०५ ० | १२५ ० | योग. |
| १० ० | १० ० | १० ० | १२ ५ | १२ ५५ | ८ ४५ | ११ १५ | विंशोपकात्मक बल. |
| म. | म. | म. | पू. | पू. | म. | म. | फल. |

स्वभे शतं कलानां मित्रभे पंचाशत् शत्रुभे पञ्चविंशतिः ॥ ४८ ॥

स्वराशिमें १०० सौ कला, मित्रराशिमें ५० कला, शत्रुराशिमें २५ पचीस कला, स्थिर-मैत्रीके मित्र शत्रुवशसे द्वादशवर्ग बल जानना ॥ ४८ ॥

| स्व. | मि. | श. | |
|---|---|---|---|
| १०० | ५० | २५ | |
| ० | ० | ० | कला. |

तदैक्ये षष्टिभक्ते विंशोपका इत्येके ॥ ४९ ॥

स्थिरमैत्रीके मित्रशत्रुवशसे लाये हुए द्वादशवर्गके बलके ऐक्य ( योग ) में ६० साठका भाग देना, जो लब्ध आता है वह विंशोपकात्मक बल होता है, ऐसा अनेक आचार्योंका मत है ॥ ४९ ॥

उदाहरण ।

द्वादशवर्गमें सूर्यकी राशिका स्वामी शनि स्थिर मैत्रीमें सूर्यका शत्रु है, इसलिये सूर्यके गृहमें नीचे २५।० कला बल लिखा, एवं होराका स्वामी चन्द्र मित्र है सूर्यके इस कारण ५० कला बल होरामें लिखा, द्रेष्काणका स्वामी बुध शत्रु है इससे शत्रुका २५ कला बल द्रेष्काणमें, चतुर्थांशमें सूर्य स्वराशिका है, अतः स्वका १०० कला बल, एवं पंचमांशमें-पंचमांशका स्वामी गुरु मित्र है, अतएव मित्रका ५० कला बल और षष्ठांशका स्वामी चन्द्र भी मित्र है, इसलिये षष्ठांशमें भी ५० कला बल लिखा और सप्तमांशका स्वामी शत्रु है अतः सप्तमांशमें शत्रुका भी २५ कला बल, अष्टमांशका स्वामी भौम मित्र है इसलिये अष्टमांशमें मित्रका ५० कला बल। नवांशका स्वामी गुरु मित्र है इससे नवांशमें मित्रका बल ५० कला और दशांशका स्वामी शनि सूर्यके शत्रु है इसवास्ते दशांशमें शत्रुका २५ कला बल लिखा और एकादशांशका स्वामी गुरु मित्र तथा द्वादशांशका स्वामी सूर्य स्वका है, इसलिये एकादशांशमें मित्रका ५० कला बल और द्वादशांशमें स्वका १०० कला बल लिखा । यह द्वादशवर्ग बल हुआ, इसका योग किया ६०० आये ६० साठका भाग दिया लब्ध १०।० विंशोपकात्मक सूर्यका द्वादशवर्ग बल हुआ। ऐसे ही शेष चन्द्रादिग्रहोंका द्वादशवर्गबल जानना ॥

**स्थिरमैत्रीवशात् द्वादशवर्गबलचक्रम्.**

| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | २५<br>० | १ | गृह. |
| ५०<br>० | ५०<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २ | होरा. |
| २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | १००<br>० | २५<br>० | २५<br>० | ३ | द्रेष्काण. |
| १००<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | ४ | चतुर्थांश. |
| ५०<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | २५<br>० | १००<br>० | ५ | पंचमांश. |
| ५०<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | ६ | षष्ठांश. |
| २५<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | १००<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | १००<br>० | ७ | सप्तमांश. |
| ५०<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | ५०<br>० | ८ | अष्टमांश. |
| ५०<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | १००<br>० | ५०<br>० | ५०<br>० | ९ | नवमांश. |
| २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | १००<br>० | ५०<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | १० | दशमांश. |
| ५०<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | ५०<br>० | १००<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | ११ | एकादशांश. |
| १००<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | २५<br>० | ५०<br>० | २५<br>० | १२ | द्वादशांश. |
| ६००<br>० | ४२५<br>० | ४००<br>० | ५२५<br>० | ६००<br>० | ४५०<br>० | ५२५<br>० | | योग. |
| १०<br>० | ७<br>५ | ६<br>४० | ८<br>४५ | १०<br>० | ७<br>३० | ८<br>४५ | | विंशोपका-त्मकबलम्. |
| म. | म. | म. | म. | म. | म. | म. | | बल. |

**स्वभस्वोच्चर्क्षान्यतरस्थितो ग्रहस्य प्रथमं हर्षपदम् ॥ ५० ॥**

स्वराशि वा अपनी उच्चराशिमेंसे कोई भी राशिका जो ग्रह हो ( ग्रह स्वराशिका हो वा अपनी उच्चराशिका हो ) तो उस ग्रहका प्रथम हर्ष-पद होता है ॥ ५० ॥

**गोत्रिषट्कुवीशबाणान्त्यगेषु सूर्यादिषु द्वितीयम् ॥ ५१ ॥**

सूर्यको आदि ले गो ९, त्रि ३, षट् ६, कु १, ईश ११, बाण ५, अन्त्य १२ बारहवें स्थानमें यथाक्रम ग्रह स्थित हो तो द्वितीय हर्षपद होता है,

अर्थात् सूर्य ९, चन्द्र ३, मङ्गल ६, बुध १, गुरु ११, शुक्र ५, शनि १२ में स्थानमें हो तो दूसरा हर्षपद होता है ॥ ५१ ॥

सूर्यारेज्या नराः शेषाः स्त्रियः ॥ ५२ ॥

सूर्य, मङ्गल, गुरु पुरुषग्रह, शेष ( चन्द्र, बुध, शुक्र, शनि ) स्त्रीग्रह जानना ॥ ५२ ॥

दिने पुमान् रात्रौ स्त्री तृतीयम् ॥ ५३ ॥

दिनमें वर्ष प्रवेश हो तो पुरुषग्रह, रात्रिमें स्त्रीग्रह बलवान् जानना और तृतीय ( तीसरा ) हर्षपद होता है ॥ ५३ ॥

तुर्यमतस्त्रिषु त्रिषु नृस्त्रियौ तुर्यम् ॥ ५४ ॥

चतुर्थभावसे तीन तीन स्थानमें पुरुषग्रह और स्त्रीग्रह स्थित हो तो चतुर्थ हर्षपद होता है, अर्थात् ४ । ५ । ६ । पुरुषग्रह, ७ । ८ । ९ स्त्रीग्रह, १० । ११ । १२ पुरुषग्रह, १ । २ । ३ स्त्रीग्रह स्थित हो तो ४ हर्षपद जानना चाहिये ॥ ५४ ॥

चतुर्ष्वेषु प्रत्येकं पंचविंशोपका बलम् ॥ ५५ ॥

इति बलाध्यायस्तृतीयः ॥ ३ ॥

इन चार ही हर्षपदोंमें प्रत्येक ( एक एकके प्रति ) के पांच पांच विंशोपका बल जानना चाहिये ॥ ५५ ॥

हर्षपदचक्रम्.

| र | चं | मं | बु | गु | शु | श | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | ० | ० | ० | ५ | ० | प्रथम. |
| ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | द्वितीय. |
| ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ० | तृतीय. |
| ५ | ० | ५ | ० | ० | ० | ५ | चतुर्थ. |
| १० | ० | १० | ० | ५ | ५ | ५ | योग. |

उदाहरण ।

यहां शुक्र उच्चराशिका है, इसलिये प्रथम हर्षपदमें यह बलवान् हुआ । सूर्यको आदि ले कोई ग्रह द्वितीय हर्षपद स्थानोंमें नहीं है, अतः द्वितीय हर्षपद किसीका नहीं आया । दिनमें वर्षप्रवेश हुआ है इससे पुरुषग्रह ( सूर्य मंगल गुरु ) तृतीयहर्ष बलदाता हुए । एवं चतुर्थस्थानसे तीन तीनमें पुरुष स्त्री ग्रह देखनेसे ८ आठमें शनि स्त्री ग्रह और १० । ११ में सूर्य मंगल पुरुषग्रह स्थित हैं, ये चतुर्थ हर्षपदमें बली हुए ॥

इति श्रीज्योतिर्विद्वरश्रीमन्महादेवकृतवर्षप्रदीपिकाख्यताजिकग्रन्थे तदङ्गजश्रीनिवासविरचितायां सोदाहरणभाषाव्याख्यायां बलसाधनाध्यायस्तृतीयः ॥ ३ ॥

अथ दृष्टिसाधनमाह ।

पश्योनदृश्ये द्विदिग्भशेषे तद्धिनांशा अर्धास्तिथिशुद्धा-स्तथा त्र्यंकशेषे भोग्यांशा एव वेदाष्टशेषे च सार्द्धा अंशाः पञ्च वेदतः शुद्धास्तथैव तर्काभ्रशेषेंऽशा द्विघ्नाः षष्टिशुद्धाः कलाद्या दृष्टिरन्यर्क्षे तदभावः ॥ १ ॥

पश्यग्रहको[1] हीन करना, दृश्यग्रहमेंसे दो २ राशि १० दशराशि शेष बचें तो राशिके विना अंशोंको आधे करना और १५ पंदरहमेंसे शोधना । ऐसे ही तीन ३ राशि,९नवराशि शेष बचे तो अंशोंको तीसमेंसे शोधना, एवं ४ राशि, ८ आठराशि शेष बचे तो राशि विना अंशोंको ड्योढ़ा ( अंशोंको आधे करके उन्हीं अंशोंमें मिलाना ) करना और ४५ पैंतालीसमेंसे शोधना । इसी प्रकार ६ छः राशि अथवा शून्यराशि शेष बचे तो राशि विना अंशोंको दोगुणे कर ६० साठमेंसे शोधनेसे कलादिक दृष्टि होती है और इन उक्त राशियोंसे अन्य राशि शेष बचे तो दृष्टिका अभाव ( दृष्टि नहीं ) जानना ॥ १ ॥

दृष्टिचक्रम् ।

| २ | १० | ३ | ९ | ४ | ८ | ० | ६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंशा-ऽर्द्धा १५ शु. | अंशा-ऽर्द्धा १५ शु. | अंशा- ३० शु. | अंशा- ३० शु. | अंशा-डेढा ४५ शु | अंशा-डेढा ४५ शु. | अंशा-द्विगुणा ६० शु. | अंशा-द्विगुणा ६०शु. |

१ जिस ग्रहपर दृ[illegible] करना हो वह दृश्य, जो देखता हो वह पश्य कहलाता है ।

उदाहरण ।

दृश्य सूर्य १० । १६ । ५३ । ३९ मेंसे पश्य चन्द्र १० । ० । २२ । ५६ को हीन किया, शेष ० । १६ । ३० । ४३ बचे, इसके राशि बिना अंशादिक १६ । ३० । ४३ को द्विगुण किये तो ३३ । १ । २६ हुए, इनको ६० मेंसे सोधे तो २६ । ५९ कलादिक सूर्यपर चन्द्रकी दृष्टि हुई । इसी तरह क्रमसे सर्व ग्रहोंपर ग्रहोंकी दृष्टि जानना और भावपर दृष्टि करना हो तो भावदृश्य ग्रहपश्य समझके दृष्टि करे तो भावोंपरि ग्रहोंकी दृष्टि होती है ।

ग्रहोपरिग्रहाणां दृष्टिचक्रम् ।

| र | चं | मं | बु | गु | शु | श | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० ० ० | ० २६ ५९ | ० ४१ १६ | ० ० ० | ० १ २ | ० ४ ५ | ० ११ ३१ | र. |
| ० ० ० | ० ० ० | ० ० ० | ० ० ३६ | ० ९ २७ | ० १२ ३० | ० ० ० | चं. |
| ० ० ० | ० ४५ ४४ | ० ० ० | ० ० ० | ० ५ ४३ | ० ८ ४६ | ० ० ० | मं. |
| ० ३० ३८ | ० ० ० | ० ११ ५४ | ० ० ० | ० १७ २२ | ० ० ० | ० ४ १० | बु. |
| ० २७ ५७ | ० ११ ३७ | ० १८ ३५ | ० १८ ५९ | ० ० ० | ० ० ० | ० ० ० | गु. |
| ० ० ० | ० ० ० | ० ० ० | ० १३ ६ | ० ३५ ५१ | ० ० ० | ० १४ ५३ | शु. |
| ० ६ ५९ | ० १० १५ | ० १३ ४८ | ० २१ ४१ | ० १८ ४ | ० २२ ४२ | ० ० ० | श. |

इति दृष्टिसाधनाध्यायश्चतुर्थः ॥ ४ ॥

अथ सहमाऽध्यायः ।

सर्वत्र सहमसाधने शुद्ध्याश्रयतः शोध्यहीने क्षेपकयुक्ते सहमसिद्धिः ॥ १ ॥

सर्व सहमसाधनेमें शुद्ध्याश्रयमेंसे शोध्यको हीन करके क्षेपक युक्त करे तो सहम सिद्ध होता है ॥ १ ॥

शोध्यभादेरारभ्य शुद्ध्याश्रयभादितोऽर्वाक् क्षेपाभावे सिद्धसहमभं सैकं कार्यम् ॥ २ ॥

शोध्यकी राशि अंशको आदि ले शुद्ध्याश्रयकी राशि–अंशके पहले क्षेपककी

१ जितमेंसे हीन करना कहा हो वह शुद्ध्याश्रय और जिसको हीन करनेका कहा है वह शोध्य ।

राशि नहीं आवे तो सिद्धसहमकी राशिमें एक युक्त करना, अर्थात् शुद्ध्याश्रय और शोध्यके बीचमें क्षेपक नहीं आवे तो एक मिलाना ॥ २ ॥

क्षेपकानुक्तौ लग्नं योज्यम् ॥ ३ ॥

जिस सहमसाधनमें क्षेपक नहीं कहा हो उसमें लग्न युक्त करना ( लग्नको क्षेपक समझना ) ॥ ३ ॥

समयानुक्तौ रात्रौ शोध्यशोधकौ व्यस्तौ कार्यौ ॥ ४ ॥

जिस सहमसाधनमें समय नहीं कहा हो उस सहमके साधनमें रात्रिमें वर्षप्रवेश हो तो शोध्यशोधकको व्यस्त ( उलटे ) करना अर्थात् शोध्यको शुद्ध्याश्रय और शुद्ध्याश्रयको शोध्य मानके सहम करना ॥ ४ ॥

सूर्योने चन्द्रे पुण्यसहमः ॥ ५ ॥

चन्द्रमेंसे सूर्यको हीन करनेसे पुण्यसहम होता है ॥ ५ ॥

चन्द्रोनार्के गुरुज्ञानज्ञातिसहमानि ॥ ६ ॥

चंद्रमाको सूर्यमेंसे हीन करनेसे गुरु, ज्ञान, ज्ञाति सहम होवे हैं ॥ ६ ॥

पुण्योनेज्ये यशोदेहसैन्यघातम् ॥ ७ ॥

गुरुमेंसे पुण्यसहमको हीन करनेसे यश, देह, सैन्य और घातसहम होते हैं ॥ ७ ॥

पुण्योनज्ञाने शुक्रान्विते मित्रम् ॥ ८ ॥

पुण्यसहमको ज्ञानसहममेंसे हीन करके शुक्र मिलानेसे मित्र सहम होता है ॥ ८ ॥

कुजोनपुण्ये माहात्म्यधैर्यशौर्यम् ॥ ९ ॥

पुण्यसहममेंसे मंगलको हीन करनेसे माहात्म्य, धैर्य, शौर्य सहम होते हैं ॥ ९ ॥

शुक्रोनमन्दे इच्छा ॥ १० ॥

शुक्रको शनिमेंसे हीन करनेसे इच्छा सहम होता है ॥ १० ॥

लग्नेशोनारे सामर्थ्यं चेदंगेशो भौमस्तदा जीवाच्छोधनीयः ॥ ११ ॥

लग्नके स्वामीको भौममेंसे हीन करनेसे सामर्थ्य सहम होता है, यदि लग्नेश्वर भौम ही हो तो गुरुमेंसे लग्नेश्वरको हीन करना चाहिये ॥ ११ ॥

सदा मंदोनजीवे भ्राता ॥ १२ ॥

सदा अर्थात् दिनरात्रिमें गुरुमेंसे शनिको हीन करना भ्राता सहम होता है ॥ १२ ॥

दिने चन्द्रोनेज्ये सार्के रात्रावर्कोनजीवे सेन्दौ गौरवम् ॥ १३ ॥

दिनका इष्ट हो तो गुरुमेंसे चन्द्रको हीन करना और सूर्ययुक्त करना, रात्रिका इष्ट हो तो गुरुमेंसे सूर्यको हीन करना और चन्द्र युक्त करनेसे गौरव-सहम होता है ॥ १३ ॥

भानूनार्कजे राजतातौ ॥ १४ ॥

शनिमेंसे सूर्यको हीन करने ( निकालने ) से राज और तात ( पिता ) सहम होते हैं ॥ १४ ॥

शुक्रोनेन्दौ माता कान्तिश्च ॥ १५ ॥

चन्द्रमेंसे शुक्रको निकालनेसे माता और कान्ति सहम होते हैं ॥ १५ ॥

इज्योनमन्दे जीवितोपायौ ॥ १६ ॥

शनिमेंसे गुरुको हीन करनेसे जीवित और उपाय सहम होते हैं ॥ १६ ॥

ज्ञोनारे कर्म ॥ १७ ॥

भौममेंसे बुधको घटानेसे कर्मसहम होता है ॥ १७ ॥

सदा चन्द्रोनांगे रोगः ॥ १८ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा ही लग्नमेंसे चन्द्रको हीन करनेसे रोग-सहम होता है ॥ १८ ॥

लग्नपोनेन्दौ कामः कर्कांगे तु सदा लग्नेशोनार्के ॥ १९ ॥

चन्द्रमेंसे लग्नके स्वामीको हीन करनेसे कामसहम होता है और कर्क लग्न हो तो सदा ( दिन रात्रिमें ) सूर्यमेंसे लग्नेशको हीन करनेसे कामसहम होता है ॥ १९ ॥

वक्रोनेज्ये कलिक्षमे ॥ २० ॥

गुरुमेंसे मंगलको हीन करनेसे कलि और क्षमा सहम होते हैं ॥ २० ॥

मन्दोनेज्ये ज्ञान्विते शास्त्रम् ॥ २१ ॥

गुरुमेंसे शनिको हीन करना बुध मिलानेसे शास्त्रसहम होता है ॥ २१ ॥

सदा चन्द्रोनज्ञे बंधुः ॥ २२ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा ही बुधमेंसे चन्द्रको हीन करे तो बन्धु सहम होता है ॥ २२ ॥

ज्ञोनेन्दौ पराश्रयः ॥ २३ ॥

चन्द्रमेंसे बुधको हीन करनेपर पराश्रय सहम होता है ॥ २३ ॥

सदा चन्द्रोनाष्टमे मन्दान्विते मृतिः ॥ २४ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा चन्द्रको हीन करना और अष्टम भावमेंसे शनियुक्त करनेपर मृत्यु सहम होता है ॥ २४ ॥

सदा धर्मेशोनधर्मे धनेशोनधने लाभेशोनलाभे देशान्तरधनलाभाः २५

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा ही नवम भावमेंसे नवम भावके स्वामीको हीन करना, धनभावमेंसे धन भावके स्वामीको हीन करना, लाभभावमेंसे लाभभावके स्वामीको हीन करना देशान्तर १ धन २ लाभ ३ सहम होते हैं ॥ २५ ॥

सदा सूर्योनभृगौ परांगना ॥ २६ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा ही शुक्रमेंसे सूर्यको हीन करनेसे परांगना ( परस्त्री ) सहम होता है ॥ २६ ॥

मन्दोनेन्दौ दास्यम् ॥ २७ ॥

चन्द्रमेंसे शनिको हीन करना दास्य सहम होता है ॥ २७ ॥

सदा बुधोनचन्द्रे वाणिज्यम् ॥ २८ ॥

सदा ( दिनरात्रमें)चन्द्रमेंसे बुधको हीन करना वाणिज्यसहम होता है ॥२८॥

दिवार्कोनमन्दे सूर्यभपयोगे रात्रौ चन्द्रोनमन्दे चन्द्रर्क्षेशयोगे कार्यसिद्धिः ॥ २९ ॥

दिनका इष्ट हो तो शनिमेंसे सूर्यको हीन करना और उसमें सूर्यकी[1] राशिका स्वामी मिलाना, रात्रिसमयका इष्ट हो तो शनिमेंसे चन्द्रको हीन करना और उसमें चन्द्रकी राशिका स्वामी मिलानेपर कार्यसिद्धि सहम होता है ॥ २९ ॥

---

१ जिस राशिमें स्थित हो उस राशिका स्वामी ।

कोणोनशुक्रे विवाहभार्ये ॥ ३० ॥

शुक्रमेंसे शनिको हीन करनेपर विवाह और भार्या ( स्त्री ) सहम होते हैं ॥ ३० ॥

ज्ञोनेज्य आधानम् ॥ ३१ ॥

गुरुमेंसे बुधको हीन करनेसे आधान ( गर्भ ) सहम होता है ॥ ३१ ॥

सदा चन्द्रोनमन्दे षष्ठान्विते सन्तापः ॥ ३२ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा शनिमेंसे चन्द्रको हीन करना और उनमें ६ छठा भाव मिलानेसे सन्ताप सहम होता है ॥ ३२ ॥

सदा भौमोनसिते श्रद्धा ॥ ३३ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा शुक्रमेंसे भौमको हीन करनेसे श्रद्धासहम होता है ॥ ३३ ॥

सदा पुण्योनज्ञाने प्रीतिः ॥ ३४ ॥

सदा दिनका इष्ट हो वा रात्रिका ज्ञान सहमोंमेंसे पुण्य सहमको हीन करना प्रीति सहम होता है ॥ ३४ ॥

मन्दोनारे ज्ञान्विते जाड्यम् ॥ ३५ ॥

मंगलमेंसे शनिको हीन करना और उसमें बुध युक्त करे तो जाड्य सहम होता है ॥ ३५ ॥

शश्वज्ज्ञोनारे व्यापारः ॥ ३६ ॥

सदा ( दिनरात्रिके इष्टमें ) भौममेंसे बुधको हीन करे तो व्यापार सहम होता है ॥ ३६ ॥

चन्द्रोनार्कजे जलपातः ॥ ३७ ॥

शनिमेंसे चन्द्रको हीन करे तो जलपात सहम होता है ॥ ३७ ॥

अर्कजोनभौमे शत्रुः ॥ ३८ ॥

भौममेंसे शनिको हीन करे तो शत्रु सहम होता है ॥ ३८ ॥

बुधोनपुण्ये ज्ञान्विते दारिद्र्यम् ॥ ३९ ॥

पुण्य सहममेंसे बुधको निकालने और उसमें बुध युक्त करनेपर दारिद्र्य सहम होता है ॥ ३९ ॥

शश्वच्चन्द्रोनजीवशुक्रयोः पुत्रौ ॥ ४० ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा चन्द्रको हीन करना, गुरु और शुक्रमेंसे पुत्र पुत्री सहम होते हैं अर्थात् गुरुमेंसे चन्द्रको हीन करे तो पुत्रसहम और शुक्रमेंसे चन्द्रको घटावे तो पुत्रीसहम होता है ॥ ४० ॥

दिनेऽर्कोनस्वोच्चे रात्रौ चन्द्रोनस्वोच्चे मंडलेशः ॥ ४१ ॥

दिनका इष्ट हो तो सूर्यको हीन करना अपने उच्च ( ० रा० १० अं० ) में से रात्रिसमयका इष्ट हो तो चन्द्रको हीन करना अपने उच्च (१ रा० ३ अं०) मेंसे मंडलेशसहम होता है ॥ ४१ ॥

मन्दोनसार्द्धत्रिभे जलपथः ॥ ४२ ॥

शनिको हीन करना साढे तीन राशि ( ३ राशि १५ अंश ) मेंसे जलपथसहम होता है ॥ ४२ ॥

मन्दोनपुण्ये बन्धनम् ॥ ४३ ॥

पुण्यसहममेंसे शनिको हीन करे तो बन्धन सहम होता है ॥ ४३ ॥

अर्कोनपुण्ये लाभान्वितेऽश्वः ॥ ४४ ॥

पुण्यसहममेंसे सूर्यको हीन करने और उसमें लाभ ११ वां भाव मिलाना अश्वसहम होगा ॥ ४४ ॥

सदा जीवोनेन्दौ गजः ॥ ४५ ॥

सदा ( दिनका इष्ट हो वा रात्रिका ) चन्द्रमेंसे गुरुको हीन करे तो गजसहम होता है ॥ ४५ ॥

रिपुसहमोनान्त्ये पशुः ॥ ४६ ॥

१२ बारहवें भावमेंसे शत्रुसहमको हीन करे तो पशुसहम होता है ॥ ४६ ॥

शश्वत्कोणोनाङ्गारयोर्व्यसनकृषी ॥ ४७ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा शनिको लग्न और मंगलमेंसे हीन करनेसे व्यसन और कृषिसहम होता है अर्थात् लग्नमेंसे शनि हीन करनेसे व्यसन और भौममेंसे शनि हीन करनेसे कृषिसहम होता है ॥ ४७ ॥

सदा पुण्योनार्कजे मंदयुते बन्धमोक्षः ॥ ४८ ॥

सदा ( दिनरात्रिमें ) पुण्य सहमको शनिमेंसे हीन करना और उसमें शनि युक्त करनेसे बन्ध और मोक्ष सहम होता है ॥ ४८ ॥

सदेज्योनपुण्ये सारे दुःखम् ॥ ४९ ॥

सदा ( दिनरात्रिके इष्टमें ) पुण्यसहममेंसे गुरुको हीन करने और भौम मिलानेसे दुःख सहम होता है ॥ ४९ ॥

कुजोनमंदे उष्ट्रः ॥ ५० ॥

शनिमेंसे मंगलको निकालनेसे उष्ट्रसहम होता है ॥ ५० ॥

मंदोनार्के पितृव्यः ॥ ५१ ॥

सूर्यमेंसे शनिको हीन करनेसे पितृव्यसहम होता है ॥ ५१ ॥

षष्ठेशोनषष्ठे सान्त्ये आखेटः ॥ ५२ ॥

छठे भावमेंसे छठे भावके स्वामीको हीन करके बारहवां भाव मिलानेसे आखेट ( शिकार ) सहम होता है ॥ ५२ ॥

ज्ञानेन्दौ भृत्यः ॥ ५३ ॥

बुधको चन्द्रमेंसे हीन करनेसे भृत्य सहम होता है ॥ ५३ ॥

अर्कोनेज्ये बुद्धिः ॥ ५४ ॥

सूर्यको गुरुमेंसे हीन करनेसे बुद्धिसहम होता है ॥ ५४ ॥

सदा तुर्येशोनलग्ने निधिः ॥ ५५ ॥

दिनका इष्ट हो वा रात्रिका सदा चतुर्थ भावके स्वामीको लग्नमेंसे हीन करनेसे निधि सहम होता है ॥ ५५ ॥

सदा शुक्रोनकोणे ऋणम् ॥ ५६ ॥

सदा दिनरातके इष्टमें शनीमेंसे शुक्रको हीन करनेसे ऋणसहम होता है ॥ ५६ ॥

सदा बुधोनेन्दौ सत्यम् ॥ ५७ ॥

सदा (दिनरात्रिमें) बुधको चन्द्रमेंसे हीन करनेसे सत्यसहम होता है ॥५७॥

स्वेशेन शुभेन वाऽब्देशेन वा युतं दृष्टं वा सहमं
स्वेशपाके वृद्धिमन्यथा विपरीतम् ॥ ५८ ॥

जो सहम अपने स्वामीसे अथवा शुभग्रहसे वा वर्षेश्वरसे युक्त हो वा दृष्ट हो तो वह अपने स्वामीकी दशामें फलवृद्धि करता है और विपरीत हो तो विपरीत फलकी वृद्धि करता है, अर्थात् अपने स्वामीसे शुभग्रहसे वा वर्षेश्वरसे युक्तका दृष्ट नहीं हो तो वह विपरीत ( उलटा ) फलकी वृद्धि अपने स्वामीकी दशामें करता है ॥ ५८ ॥

प्रथमं जन्मकालिकं सह्मबलाबलं जानीयात् ॥ ५९ ॥

प्रथम जन्मसमयमें सहमोंका बल निर्बल जानना ( जन्मसमयमें सब सहम करना, अनंतर जन्मकुंडलीमें देखना जो सहम अपने स्वामीसे, लग्नेश्वरसे और शुभग्रहसे युक्त हो वा दृष्ट हो ६ । ८ । १२ वां आदि दुष्टस्थानके सिवाय शुभस्थानमें स्थित हो वह बलवान् जानना और इससे विपरीत हो वह निर्बल जानना ) ॥ ५९ ॥

तत्र यानि बलीयांसि तेषामेव संभवाः ॥ ६० ॥

जन्मसमयमें जो जो सहम बलवान् हों उन्हीं सहमोंका संभव जानना ॥ ६० ॥

प्रतिवर्षं सम्भवतापन्नान्येव कार्याणि नेतराणि, नैष्फल्यात् ॥ ६१ ॥

प्रतिवर्ष ( हरवर्ष ) जिन जिन सहमका जन्म समयमें सम्भव आया हो वे ही सहम करना, जिनका सम्भव नहीं है वे सहम निष्फलदाता हैं इसलिये नहीं करना ॥ ६१ ॥

प्रश्ने प्रच्छकेष्टकार्यसहमं कार्यम् ॥ ६२ ॥

इति सहमाऽध्यायः पंचमः ॥ ५ ॥

प्रश्नसमयमें पूछनेवालेका जो अभीष्टकार्य हो वह सहम करना ॥ ६२ ॥

उदाहरण ।

यहां दिनमें वर्षप्रवेश हुआ है इस कारण सूत्रमें कहे हुए शोध्य सूर्य १० । १६ । ५३ । ३९ को शुद्धयाश्रय चन्द्र १० । ० । २२ । ५६ मेंसे घटाया तो ११ । १३ । २९ । १७ शेष बचे, इसमें क्षेपक नहीं कहा है इसलिये लग्न १ । १२ । २६ । ३५ युक्त किया तो ० । २५ । ५५ । ५२ यह पुण्य सहम सिद्ध हुआ । शोध्य सूर्यकी राशि १० अंश १६ को आदि ले शुद्धयाश्रय चन्द्रकी राशि १० अंश ० पर्यंत गिननेसे क्षेपक ( लग्न ) की राशि १ वृषभ बीचमें आ गयी है इसलिये सिद्ध सहमकी राशिमें १ एक युक्त नहीं किया, इसी प्रकार शेष सहम जानना.

अथ कातिचित्सहमाः

| पुण्य | गुरु ज्ञान | इच्छा | पुत्र | राज्य | धन | लाभ | शत्रु | रोग | जीवि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | २ | ९ | ११ | ० | ४ | ५ | ४ | ६ | ३ |
| २५ | २८ | २७ | १ | ५ | १८ | २७ | १० | २६ | ३ |
| ५५ | ५७ | १८ | ० | २७ | ४५ | ५० | ३ | ३० | २४ |
| ५२ | १८ | ४६ | ३४ | ५५ | १४ | ६० | १२ | १४ | ३९ |

## अथ सहमसारणीकोष्ठकम् ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | संख्या | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पुण्य | गुरु ज्ञान ज्ञाति | यश पैतृ सैन्य घात | मित्र | माहात्म्य धैर्य शौर्य | इच्छा | सामर्थ्य | भ्राता | गौरव | राज तात | माता कांति | जीवित उपाय | कर्म | रोग | काम | कलि क्षमा | शास्त्र | बंधु | पराश्रय | मृति | देशांतर | सहमनाम. नामतुल्यफलम् | |
| सू | चं | पुण्य | पुण्य | मं | शु | ल. प. | श | चं | सू | शु | गु | गु | चं | ल. प. | मं | श | चं | गु | चं | ९ प | शोध्य | दिवा |
| चं | सू | गु | ज्ञान | पुण्य | श | मं × | गु | गु | श | चं | श | मं | ल | चं * | गु | गु | गु | चं | अष्टम. | ९ मा | शुध्याश्रय | |
| चं | सू | गु | ज्ञान | पुण्य | श | मं | श | सू | श | चं | श | मं | चं | चं | गु | गु | चं | चं | च | ९ प | शोध्य | रात्रौ |
| सू | चं | पुण्य | पुण्य | मं | शु | ल. प. | गु | गु | सू | शु | गु | गु | ल | ल. प. | मं | श | गु | गु | अष्टम. | ९ मा | शुध्याश्रय | |
| ल | ल | ल | शुक्र | ल | ल | ल | ल | सू. ति. चं. रा. | ल | ल | ल | ल | ल | ल | ल | बुध | ल | ल | शनि | ल | क्षेपक | सदा |

+ लग्नेशचंद्र होतो सदा गुरुअंसे हीन करना.  + कर्कलग्नहोतो सदा लग्नेशको सूर्यअंसे हीन करना.

| २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ | ३३ | ३४ | ३५ | ३६ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० | ४१ | ४२ | संख्या. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धन. | लाभ. | पराङ्गना. | वारय. | वाणिज्य. | कार्यसिद्धि. | विवाह भार्या. | आधान. | संताप. | श्रद्धा. | प्रीति. | जाड्य. | व्यापार. | जलपात. | शत्रु. | दारिद्य. | पुत्र. | गुरु. | मंदजेन. | जलपथ. | बंधन. | सहमनाम तुल्यफलम्. | |
| २ प. | ११प. | सू. | श. | बु. | सू. | श. | गु. | चं. | मं. | पुण्य. | श. | गु. | चं. | श. | गु. | चं. | चं. | सू. | श. | श. | शोध्य. | दिवा. |
| २ भा. | ११भा. | शु. | चं. | चं | श. | शु. | गु. | श. | शु. | ज्ञान. | मं. | मं. | श. | मं. | पुण्य. | गु. | शु. | ० रा. १० अं. | २ रा. १५अं. | पुण्य. | शुध्याश्रय. | |
| २ प. | ११प. | सू. | चं. | बु. | चं | शु. | गु. | चं. | मं | पुण्य. | मं. | गु. | श. | मं. | पुण्य. | चं. | चं. | चं. | ३ रा. १५ अं. | पुण्य. | शोध्य. | रात्रौ. |
| २ भा. | ११भा. | शु. | श. | चं. | श. | श. | गु. | श. | शु. | ज्ञान. | श. | मं. | चं. | श. | गु. | गु. | शु. | १ रा. ३ अं. | श. | श. | शुध्याश्रय. | |
| ल. | ल. | ल. | ल. | ल. | सू.प.रा. चं.रा.प. | ल. | ल. | ६ भा. | ल. | ल. | बुध. | ल. | ल. | ल. | बुध. | ल. | ल. | ल. | ल. | ल. | क्षेपक. | सदा. |

